अपने को इष्टापत्ति है। अर्थात् प्रथम विकल्प अनुकूल है। अग्नि की चिन्गारी अग्नि का अंश है अग्नि नहीं है। इस तरह वास्तव में होता नहीं है द्वितीय विकल्प में जीव के स्वरूप का नाश होता है। जीवत्व कल्पित है इस प्रमाण से जो कहा जाय तो हमें कहना चाहिये की नहीं, कारण कि जीवत्व को कल्पित मानने से 'इस जीव के साथ आत्मा से अनुप्रवेश कर के छा., 6, 3, 2 इस श्रुति का विरोध आता है और भी जीव और ब्रह्म इस प्रमाण में अनादि विभाग बुद्धि का किया है। इस प्रकार नहीं मानना चाहिये कारण कि इस प्रमाण से मानने में प्रमाण नहीं है और 'हे सौम्य! यह पहले सत् ही था एक ही, अद्वितीय ब्रह्म छा., 6, 2, 1 इस श्रुति का विरोध आता है और जीव से ब्रह्म भिन्न नहीं है यह भी नहीं कहना चाहिये कारण कि इस तरह मानने से सर्व श्रुति और सूत्रों का नाश होगा। प्रसंग आता है अर्थात् जो सभी को उत्पन्न करने वाला है मु. 1, 1, 9' जो सर्वशक्तिमान् है 1 श्वे., 4, 1 यह आत्मा पाप से रहित है छा., 8, 1, 5 फिर भी ब्रह्म जीव और जड़ से अधिक है कारण कि भेद का कथन बृ. सू. 2,1,22 इत्यादि श्रुतिसूत्र का बाध आता है कारण कि शिष्ट पुरुष स्वयं सिद्धान्त का ग्रहण करे इसलिये ब्रह्म के अंश को जीव-ब्रह्म की तरह वर्णन करते हुए वाक्यों को ही स्वीकार करके माध्यमिक बौद्ध के ही (शंकराचार्य रूपी) दूसरे अवतार की सत्पुरुषों को उपेक्षा करनी चाहिये।

## उत्क्रान्तिगत्यागती अधिकरण

## उत्क्रान्तिगत्यागतीनाम्। २/३/१९।

जीव का उत्क्रमण, गमन और आगमन है कारण कि यह बताने वाली श्रुतियाँ ही है इस कारण जीव का परिमाण अणु है। पूर्व सूत्र में से 'ब्र. सु.

2,3,128' अतएव-इससे ही श्रुतियों से इनका सम्बन्ध इस सूत्र में है। मरण समय यह जीव जिस समय शरीर में से उत्क्रमण करता है अर्थात् बाहर निकलता है उस समय यह सभी बुद्धि आदि के साथ उत्क्रमण करता है कौ, 3, 4 इस श्रुति में जीव की उत्क्रान्ति की बात है। जो कोई इस लोक से जाता है वे सभी चन्द्र लोक में ही जाते हैं। कौ. 1, 2 श्रुति में जीव के गमन की बात है। वह लोक में से लौट कर अच्छे कर्म करने के लिये आता है। बृ. 4, 4, 6, इस श्रुति में जीव के आगमन की चर्चा है। इस प्रमाण से जीव के सम्बन्ध में श्रुति में बताये उत्क्रान्ति, गमन और आगमन, श्रवण होने से जीव का यथा योग्य-अणु-परिमाण स्वीकार करना चाहिये जो कि आरे के अग्रभाग जितना ही दूसरों ने जीवात्मा को देखा है। श्वे. 5, 8 यह श्रुति ही जीव को अणु परिमाण बताती है। जीव ब्रह्म से विलक्षण है यह दिखाने के लिये सूत्र में प्रथम उत्क्रान्ति की बात बतायी गयी है। अर्थात् श्रुति में सर्वत्र उत्क्रमण जीव का धर्म है यह प्रमाण दिखायी पड़ता है। इसलिये यहीं पर प्रथम उत्क्रान्ति की बात करने से स्पष्ट मालुम होता है कि जीव ब्रह्म से विलक्षण है। ब्रह्म का उत्क्रमण सम्भव नहीं है।

## स्वात्मना चोत्तरयोः ।२/३/२०।

पीछे के दोनों-गति और आगति के मात्र अपने जीव के स्वरूप के साथ सम्बन्ध है कारण कि श्रुति ही इस प्रमाण से कहती है। इसलिये जीव मात्र अणु ही है। जब जीव की उत्क्रान्ति गति और आगति से सम्बन्ध होता है तब इन्द्रिय आदि प्रमाण शरीर का भी सम्बन्ध होता है इस कारण संदेह होता है उसकी उत्क्रान्ति गति और आगति से जीव के सम्बन्ध किस लिंग शरीर रूपी उपाधि से

होता है पीछे अपने द्वारा स्वयं के स्वरूप से ही होता है। इस तरह का संदेह हो तो इस का निराकरण करने के लिये सूत्रकार यह सूत्र कहते हैं। जीव के उत्क्रमण के समयते देह, इन्द्रिय आदि का सम्बन्ध भी होता है परन्तु गति तथा आगति में तो देह इन्द्रिय आदि का सम्बन्ध बिल्कुल नहीं होता है।

अब भाष्यकार उत्क्रान्ति गति और आगति का सम्बन्ध जीव के स्वरूप के साथ ही है। यह बताने वाली श्रुतियों को बताते है कारण कि इस सूत्र में भी 'अतएव' ये दो पदों की ब्र. सू. 2,3,18 से अनुवृत्ति है। (1) जिस तरह मकड़ी तन्तुओं को उत्पन्न करती है और पुनः समेट लेती है उसी भाँति जीव जागृति तथा स्वप्न में जाता है और आता है। इस प्रमाण से ब्रह्मोपनिषद् कहता है (2) 'इस जीव के साथ आत्मा भी प्रवेश करके छा. 6, 3, 2 (3)ब्रह्म में लय होता है, ब्र. 4, 4, 6 और (4) इच्छानुसार रूपवाला होकर भ्रमण करता है। तै. 3, 10 इन चार श्रुतियों में जीव की छः अवस्थाओं को बताया गया है। प्रथम श्रुति में जागृति और स्वप्न, द्वितीय श्रुति में सृष्टि, तृतीय श्रुति में ब्रह्मसायुज्य तथा सुषुप्ति और चतुर्थ श्रुति में मुक्ति, इस प्रमाण से जीव की छः अवस्थाओं का निरुपण है। यही छः अवस्थाओं में जीव की अपने स्वरूप से ही स्थिति होती है। जागृति में जो कि जीव को देह आदि सम्बन्ध होते हुए भी स्वप्न में इन्द्रियों का लय होने से केवल साक्षी ही रहती है तथा उससे जीव को दूसरी कोई उपाधि नहीं रहती है। सृष्टि अवस्थाओं में भी अनु प्रवेश से पहले इसी प्रकार की उपाधि नहीं होती है ब्रह्म सायुज्य और सुषुप्ति में भी उपाधि नहीं होती है तथा मुक्ति में भी उपाधि नहीं होती है अर्थात् जागृति में लिंगदेह होता है परन्तु दूसरी पाँच अवस्थाओं में लिंगदेह नहीं

होता है। इस प्रमाण से जीव स्वयं किसी भी प्रकार की उपाधि के बिना इन सभी अवस्थाओं में रहता है उससे यह अणु ही है ऊपर बताये हुए सूत्र में आया च कार व्यर्थ हो जाता है इसलिये भाष्यकार सूत्र का नीचे प्रमाण स्वरूप दूसरा अर्थ देते हैं अथवा उत्क्रमण गमन और आगमन जीव का है। ब्र. सू. 2, 3, 19 इस सूत्र में जीव का सम्बन्ध बतलाया गया है। जीव का अणुत्व नहीं कहा है। पीछे के दोनों स्वयं आत्मा के साथ ब्र. सू. 2, 3, 20 इस सूत्र में जीव का अणुत्व बताया गया है। कारण कि यम ने सत्यवान् के अंगूठे जितने पुरुष को जोर से खींचा महाभा., 3, 29717 इस वाक्य में गति से भिन्न इस प्रकार उत्क्रमण में जीव को स्वतन्त्रता नहीं है अर्थात् जीव शरीर में से निकलते समय अपने आप जा नहीं सकता है परन्तु जिस समय यम इसको खींचता है उसी समय ही जा सकता है। स्वात्मना-जीव के अपने स्वरूप और सूत्र में चकार होने से इन्द्रियों सहित भी जीव का गमन और आगमन के साथ सम्बन्ध है। इस तरह का अर्थ है (अर्थात् जीवन्मुक्ति और सद्योमुक्ति में जीव का स्वयं स्वरूप से गमन के साथ सम्बन्ध है उस समय क्रम मुक्ति में इन्द्रियों के साथ नहीं है।) उससे जीव का परिमाण मध्यम है। यह मत अयोग्य है। इसलिये जीव अणु ही है। सूत्र के दूसरे अर्थ में 19 में और 20 में सूत्र की इस प्रमाण योजना करनी चाहिये। अतएव ज्ञउत्क्रान्तिगत्यागतीनाम् इस प्रकार से 19 में सूत्र की योजना है। ज्ञोऽत एव स्वात्मना चोतरयोः इस प्रमाण से 20वें सूत्र में योजना है।

### नाणुरतच्छ्रुतेरिति चेन्नेतराधिकारात्।२/३/२१।

जीव अणु नहीं है कारण कि छुते अणुत्व का श्रुति में श्रवण नहीं है किन्तु

विपरीत व्यापकत्व का श्रवण है। इस प्रमाण से जो कहोगे तो हम कहेंगे कि नहीं, कारण कि जहाँ व्यापकत्व का श्रवण है वहीं अन्य का-परमात्मा का प्रकरण है। शंका-जीव अणु नहीं हो सकता है क्यों ? इस प्रमाण से श्रवण नहीं है इस कारण अर्थात् वे महान्, अज, आत्मा है जो यह विज्ञानमय है ब्र. 4, 4, 22 इस प्रमाण से अणुत्व से विरुद्ध व्यापकत्व का श्रवण है। **उत्तर**-इस प्रमाण से जो कहोगे तो हम कहेंगे कि नहीं कारण कि वहाँ दूसरे परब्रह्म का प्रकरण है। इतर अर्थात् पर ब्रह्म, इस पर ब्रह्म के प्रकरण में 'महान् अज' ब्र. 4, 4, 22 यह वाक्य है और प्रकरण से शब्दों का नियमन होता है। यही ब्रह्म का प्रकरण है इसलिये इस प्रकरण में काम लिये गये शब्दों का तात्पर्य ब्रह्म में ही रहता है। जीव के अर्थ में काम में लिये शब्द भी योग से-व्युत्पत्ति के बल से ब्रह्म के अर्थ में उपयोग होगा। अर्थात् दूसरे स्थल पर जीव के अर्थ में युक्त 'विज्ञानमय' शब्द भी यहाँ व्युत्पत्ति से विज्ञान के आधिक्य का बोध करके ब्रह्म के अर्थ में उपयोग किया है।

### स्वशब्दोन्मानाभ्यां च। २/३/२२।

जीव वाचक स्व शब्द और माप है उससे जीव अणु है। स्वयं विहार करके, स्वयं निर्माण करके, अपने प्रकाश से अपनी ज्योति से शयन करते हैं। ब्र. 4, 3, 9 इस श्रुति में स्व शब्द अणु परिमाण जीव का बोध करता है कारण कि व्यापक अथवा शरीर परिमाण जीव का स्वप्न में विहरण संभव नहीं है।

बाल के अग्रभाग का सौंवा भाग और इसका भी सौंवा भाग करके इसके जितना यह है, उतना जीव को समझना चाहिये। श्वे. 5, 9 और आरे के अग्रभाग जितना ही दूसरे जीव को बताया गया है। श्वे. 5/8 इस प्रमाण से जीव का माप

है।

यह लोक और पर लोक यह दोनों की संधि में रहने वाला तृतीय स्थान है इत्यादि ब्र. 4, 3, 9 में बताये प्रमाणानुसार स्वप्न और जागृति की संधि में जीव आता दिखायी पड़ता है। इस बात का सूत्र में आये चकार से ग्रहण होता है।

**अविरोधश्चन्दनवत्।२/३/२३।**

जीव यदि यदि अणु हो तो सारे शरीर में व्याप्त रहना चाहिये। जीव का चैतन्य घटता नहीं है इस प्रकार का विरोध नहीं है कारण कि ये चन्दन की तरह है जिस तरह शरीर के एक भाग में रहा चन्दन सारे देह को सुखी करता है अथवा तो बहुत गरम तपे हुए तेल में डाला चन्दन ताप को दूर करता है और सारे तेल को ठण्डा बनाता है उसी प्रकार अणु जीव भी शरीर के एक भाग में रहता है तथा अपनी सामर्थ्य से अपने सारे शरीर में चैतन्य रहता है।

**अवस्थितिवैशेष्यादिति चेन्नाभ्युपगमाद्धृदिहि।२/३/२४।**

चन्दन तो शरीर के अमुक भाग में होने से सारे शरीर को आनन्द देता है परन्तु जीव तो इस तरह नहीं है। इसलिये चैतन्य धर्म सारे शरीर में व्याप्त नहीं हो सकता है। इस प्रकार जो कहा जाता है तो हमको कहना चाहिये कि नहीं, कारण कि जीव का भी विशिष्ट स्थान स्वीकार करने में आया है। इस कारण विरोध नहीं है। 'गुहां प्रविष्टौ' इत्यादि श्रुति में कहा है। इसलिये जीव का स्थान हृदय में है। **शंका-** चन्दन का विशिष्ट स्थान है अर्थात् सारी त्वचा में अच्छी तरह से रहता है इस हेतु से, इसमें शरीर की त्वचा एक ही होने से भले ही चन्दन की सारे शरीर में व्याप्त

रहने की शक्ति हो, परन्तु जीव के सम्बन्ध में सारे शरीर में व्याप्त रहने की शक्ति संभव नहीं है।

**समाधान** - इस प्रमाण से जो शंका की जाती है तो हमें कहना चाहिये कि नहीं, 'अभ्युपगमात्'- जीव के सम्बन्ध में भी विशिष्ट स्थान स्वीकार किया जाता है इसलिये 'हृदिहि' हृदय में जीव की स्थिति है 'गुहा में प्रविष्ट' - ये दोनों कठ., 1, 3, 1 यह श्रुति जीव ब्रह्म से भिन्न रहकर हृदय में प्रवेश करती है ये युक्ति बताती है।

## गुणाद्वा लोकवत्। २/३/२५।

अथवा जिस प्रकार मणि का प्रकाश बहुत जगह पर व्याप्त होता है उसी भाँति चैतन्य गुण से द्वारा जीव सारे शरीर में व्याप्त है इस कारण विरोध नहीं है। जीव का तो चैतन्य गुण है यही गुण सारे शरीर में व्याप्त है जिस तरह कोई श्रेष्ठ मणि का प्रकाश बहुत से देश में फैलता है उसी भाँति अणु जीव का चैतन्य गुण समस्त शरीर में व्याप्त होता है। जिस प्रकार उष्ण जल में तेज तत्त्व का रूप-भास्वर शुक्ल दिखायी नहीं पड़ता है किन्तु केवल उष्ण स्पर्श का ग्रहण होता है उससे उष्ण स्पर्श स्पर्श रूपी गुण स्वीकार किया जाता है। उसी तरह मणि की प्रभा में स्पर्श गुण का ग्रहण नहीं होता है। मात्र प्रकाश-कान्ति दिखायी पड़ती है। उसमें मणि की प्रभा-कान्ति गुण ही है, द्रव्य नहीं है। भले! मणि प्रभारूपी अन्य द्रव्य उत्पन्न नहीं करे, कारण कि प्रभा को गुण के समान स्वीकार किया जाता है परन्तु जिस प्रकार चिन्ता मणि में से अनेक भिन्न-भिन्न पदार्थों को उत्पन्न करते हैं उसी तरह मणि से विजातीय-भिन्न प्रकार का द्रव्य प्रभा को उत्पन्न करेगा। इस प्रकार नहीं मानना

कारण कि इस प्रकार सिद्ध करने का प्रमाण नहीं है। जगत में जो अनुभव होते हैं उसको तो सभी वादियों को मानना चाहिये इस प्रमाण से मणि में से प्रभारूपी अन्य द्रव्य उत्पन्न होता है। इससे अन्य सजातीय द्रव्य उत्पन्न होता है तथा इस प्रकार से मणि की प्रभा बहुत जगह में फैलती रहती है। उस प्रमाण से बहुत गुणों के द्रव्यों की कल्पना करनी कारण कि मणि का प्रभारूपी गुण ही दूसरे स्थान में उत्पन्न होता है और सभी जगह फैलता है। इस प्रकार कल्पना करनी चाहिये कारण कि इस प्रमाण से लोक में प्रत्यक्ष अनुभव होता है और विशिष्ट कल्पना करते विशेषण की कल्पना करने में लाघव है। पुरवराज आदि की प्रभा भी रूप ही है। गुण ही है, द्रव्य नहीं है तथा यह बहुत जगह पर फैलती है इसलिये मणि का स्वभाव ही इस प्रकार का है कि इसका प्रभारूपी गुण बहुत देश में व्याप्त होता है इस प्रकार मानना, कारण की मणि के दृष्टान्त में प्रभा को उत्पन्न करने वाला दूसरा तेजरूपी द्रव्य नहीं है। कांति, प्रभा, रूप ये सभी शब्द लोक में एक ही अर्थ के हैं।

सूत्र में आया वा शब्द इस प्रकार सूचित करता है कि जगत में जिस प्रमाण से दिखायी पड़ता है। इस प्रमाण से युक्ति करनी चाहिये। अर्थात् वा शब्द का अर्थ एव ही है। लोक में होने वाले अनुभव प्रमाण की कल्पना करना ऐसा भाव है।

जो लोक में दिखायी पड़ता है उसी प्रमाण से ही कल्पना करनी चाहिये ऐसा स्वीकार किया जाता है तो पीछे पृथ्वी आदि पदार्थों की सजातीय कारण से ही उत्पत्ति होती है विजातीय ब्रह्म से नहीं होती है। इस तरह स्वीकार करना चाहिये कारण कि जगत में इस प्रमाण से प्रत्यक्ष अनुभव होता है। इस **शंका** का समाधान करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि ब्रह्म से ही सब उत्पन्न होता है इस सिद्धान्त में तो

जो प्रमाण लोक में दिखायी पड़ता है उसी प्रमाण से पृथक्-पृथक् रूप में प्रकट होते हुए ब्रह्म में से ही उत्पन्न होते हैं। इसलिये ब्रह्म सिद्धान्त में तो थोड़ी भी कल्पना करने की आवश्यकता नहीं है।

लोक में पदार्थों से अमुक कारण से अमुक प्रकार से उत्पन्न होता है। ब्रह्म स्वयं ही इन सभी कारणों के रूप से प्रकट होता है और इसमें से यह सब उत्पन्न होते हैं। इस प्रकार तेजोऽतस्तथा ह्याह ब्र.सू. 2, 3, 10 इस अधिकरण में सिद्ध किया गया है।

## व्यतिरेको गन्धवत्।२/३/२६।

इस प्रकार पुष्प की गन्ध पुष्प बिना भी दूर तक पहुँचती है। उसी भाँति अणु जीव का चैतन्य गुण अपने आश्रय जीव से भी अधिक जगह में फैलेगा। कोई भी गुण अपने आश्रय से अधिक स्थल में नहीं रह सकता है तब पीछे अणु जीव का चैतन्य गुण अणु जीव से अधिक स्थान में - सारे शरीर में किस भाँति रह सकता है ? इस शंका का समाधान करने के लिए सूत्रकार सिद्ध हुआ दृष्टान्त कहते हैं जिस प्रकार चंपक आदि पुष्पों की गन्ध चम्पक आदि पुष्प के नहीं होते उस स्थल पर भी देखने में आती है उसी तरह मणि की प्रभा और अणु जीव का चैतन्य गुण स्वयं के आश्रय से भिन्न स्थल में भी व्याप्त होती है। व्यतिरेक अर्थात् अपने आश्रय से अधिक भाग में रहता है। वेद में गन्ध की बात कही हुई होने से सूत्रकार ने गन्ध का दृष्टान्त दिया है। वेद में इस प्रकार कहा गया है 'जिस प्रकार पुष्पों वाले वृक्ष की गन्ध दूर तक जाती है उसी भाँति पुण्य कर्म की गन्ध भी दूर तक जाती है

महाना ।8 ।2 ।

जहाँ तक पुष्प की गन्ध जाती है वहाँ तक यह पुष्प भी जाता है इस प्रकार दूसरे तरह की कल्पना तो अयोग्य है, इस प्रकार पूर्व सूत्र में कहा है।

## तथा च दर्शयति। २/३/२७।

हृदय में रहने वाला अणु जीव चैतन्य गुण के द्वारा सारे शरीर में व्याप्त होता है। इस तरह श्रुति कहती है। चैतन्य यह अणु जीव का गुण है यह बताने के लिये सूत्र कारने यह सूत्र कहा है।

आत्मा का स्थान हृदय है और इसका परिमाण अणु है इस प्रकार कहकर इसी आत्मा के सम्बन्ध में 'लोम' शरीर के रोंगटे - तक नरव के अगले भाग तक यह प्राज्ञ आत्मा शरीर में प्रविष्ट है। कौ. 4, 19 इस प्रकार वह श्रुति बताती है यह आत्मा अपने चैतन्य गुण द्वारा सारे शरीर में व्याप्त रहती है।

## पृथगुपदेशात्। २/३/२८।

श्रुति में प्रज्ञा चैतन्य-जीव से भिन्न है इस तरह का उपदेश है उससे चैतन्य यह जीव का गुण है यह सिद्ध होता है।

आलोमभ्यः इत्यादि श्रुतियाँ आत्मा के विरुद्ध धर्म का उपदेश किया होने से आत्मा का इस तरह का सामर्थ्य ही स्वीकार करना परन्तु उससे चैतन्य ये कोई आत्मा का गुण नहीं होता है इस शंका को दूर करने के लिये सूत्रकार यह सूत्र कहते हैं 'प्रज्ञा द्वारा शरीर का सम्पूर्ण रीति से आरोहण करके' कौ. 3/6। इस श्रुति में प्रज्ञा

को करण-साधन-आत्मा से भिन्न वर्णन किया गया है। उससे प्रज्ञा-चैतन्य यह आत्मा का गुण है।

## तद्गुण सार अधिकरण

## तद्गुणसारत्वात्तु तद्व्यपदेशः प्राज्ञत्वात्। २/३/२९।

ब्रह्म के प्रज्ञा, दृष्टत्व इत्यादि गुण जीव में मुख्य होने से जीव का ब्रह्म के समान वर्णन किया जाता है प्राज्ञ के समान। तत्त्वमसि आदि वाक्यों में जीव और ब्रह्म एक ही है ऐसा सिद्ध होता है और ब्रह्म व्यापक होने से जीव भी व्यापक बने तो पीछे जीव अणु है इस प्रकार किस भाँति कह सकते हैं? इस प्रकार की **शंका** का समाधान करते हुए सूत्रकार यह कहते हैं। अरे! 'वह तू है' छा. 6, 9, 4 इत्यादि वाक्यों से मालुम होता है कि परब्रह्म ही जीव है तो पीछे जीव अणु किस भाँति हो सकता है ? समाधान ऊपर की शंका को सूत्र में आया 'तु' शब्द दूर करता है। 'तस्य' ब्रह्म के प्रज्ञा, दृष्टत्व आदि गुण ये ही गुण जीव में सार है - जड़ से विलक्षणता करने वाले हैं। उससे ही जिस प्रकार अमात्य के सम्बन्ध में उपचार से 'राज' शब्द कहने में आता है। उसी भाँति जीव के सम्बन्ध में उपचार से भगवान् का वर्णन है अर्थात् जीव को उपचार से भगवान् के समान वर्णन किया जाता है। हे-मैत्रेयी! बृ. 2-4, इस सम्पूर्ण ब्राह्मण ग्रंथ में जीव का भगवान् के समान वर्णन किया गया है। शंका-परन्तु एक का धर्म दूसरे के धर्म के सदृश किस भाँति वर्णन किया जाय? जहाँ पदार्थ का मुख्य वर्णन करने का है वैसे ही वास्तव में उपचार लाक्षणिक प्रयोग सम्भव नहीं है। समाधान-इस शंका का निराकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं कि 'प्राज्ञवत्' प्राज्ञ की तरह जिस प्रकार प्रिय स्त्री के साथ

आलिंगन करता हुआ मनुष्य ब्र. 4, 3, 31। इस श्रुति में इसी प्रमाण से यह शरीर आत्मा प्राज्ञ आत्मा के साथ मिली हुई है ब्र. 4, 3, 1 इस प्रकार कहकर प्राज्ञ का स्वरूप नीचे प्रमाण से है - इसका यह प्रसिद्ध काम रहित- पाप रहित और भयरहित रूप है शोक रहित है। इस अवस्था में पिता अपिता होता है। ब्र. 4, 3, 21-22 और प्राज्ञ यह तो सुषुप्ति अवस्था में साक्षी है ये तो वस्तुतः पाप रहित नहीं है कारण कि पाप रहित ये तो ब्रह्म का धर्म है इसी प्रमाण से औपचारिकता से श्रुति में शरीर जीव के सम्बन्ध में ब्रह्म के धर्म का बोध करता है।

यहाँ पर यह बताने का है कि सभी उपनिषद्ों में ब्रह्म ज्ञान मोक्ष रूपी परम पुरुषार्थ सिद्ध करने वाला है। उससे इन सभी उपनिषदों का निर्णय करने के लिये भगवान् व्यास ने सूत्र किये। इसमें ब्रह्म सूत्र में 'अथातो ब्रह्म जिज्ञासा' इस सूत्र में ब्रह्म के विचार की प्रतिज्ञा करके जन्माधिकरण में ब्रह्म जगत को उत्पन्न करने वाला है इत्यादि ब्रह्म का असाधारण लक्षण बताकर प्रथम अध्याय में उपनिषदों को सभी वाक्यों का समन्वय बताते हुए जीव का प्रतिपादन करने वाले वाक्यों का निराकरण करके सभी वाक्य ब्रह्म का प्रतिपादन करते हैं। इस प्रकार सिद्ध हुआ है। अविरोध नाम के द्वितीय अध्याय में अंशाशि भाव से जीव और ब्रह्म ये दोनों के बीच एकता होने से भी ब्रह्म जीव का हित नहीं करता है इत्यादि दोष ब्रह्म को प्राप्त होता है ऐसी शंका करके 'ब्रह्म ब्रह्म तो जीव से अधिक है कारण कि ब्रह्म और जीव इन दोनों में भेद बताया गया है ब्र. 2, 1, 22 । इस प्रकार इन शंकाओं का परिहार किया गया है। पीछे जीव अणु है औपचारिकता से ब्रह्म है ब्रह्म अंश है तथा इसका कर्त्तृत्व आदि धर्म ब्रह्म के अधीन है। इस तरह यह प्रतिपादन किया गया है।

पीछे तृतीय और चतुर्थ अध्याय में इसी जीव को दक्षिण मार्ग से पुनरावृत्ति होती है। इस प्रकार कहकर साधना सहित ब्रह्म ज्ञान से अर्चिरादि मार्ग द्वारा ब्रह्म प्राप्ति होती है। इस प्रकार बताकर वह फिर से आता नहीं है। छा. 8, 15, 1 इस प्रकार जीव की अनावृत्ति बतायी गयी है। इस तरह भगवान् व्यास ने सभी उपनिषदों की किसी भी प्रकार की व्याकुलता बिना योजना कर शास्त्र का तात्पर्य दिखाया है।

अब शंकराचार्य ने उपनिषदों का और ब्रह्म सूत्र का जिस तरह (व्याख्यान) विवेचन किया है उस तरह की पद्धति की भाष्यकार टीका करते हैं। इस विषय में शंकराचार्य ने इस प्रकार कहा है:- 1. जीव को ब्रह्म के समान वर्णन करते हुए तत्वमसि इत्यादि वाक्यों को प्रमाण स्वरूप स्वीकार करने से 2 जीव ही ब्रह्म है यह प्रमाण स्वीकार करना 3. उसके बिना दूसरे सभी कारण, अंश और कार्य मिथ्या है ऐसा मानना, 4 इस कारण से अंश और कार्य का प्रतिपादन करने वाली श्रुतियां अर्थवाद होने से मिथ्या है इस प्रकार स्वीकार करना, 5 सुषुप्ति और ब्रह्म संपत्ति इन दो अवस्थाओं में भगवान् जो आनन्द रूप प्रकट करते है वे आनन्द रूप का प्रतिपादन करने वाले वाक्य वास्तविक रीति से सद्योमुक्ति रूप फल का बोध कराते हैं ऐसा जानना चाहिये और 6 क्रममुक्ति का तात्पर्य उपासना में है यह स्वीकार करना इस तरह शंकराचार्य ने वेद और सूत्रों का दूसरी तरह से व्याख्यान करके व्याकुलता दिखाई है। तब फिर उपनिषदों का तात्पर्य ब्रह्म में है या जीव में इस विषय में जो योग्य है, उसका सत्पुरुषों को विचार करना चाहिये।

**यावदात्मभावित्वाच्च न दोषस्तद्दर्शनात्। २/३/३०।**

संसारी दशा के पीछे जब तक आत्मा है वहाँ तक अर्थात् सर्वदा उस आत्मा

में आनदांश रहता है। इसलिये जीव को ब्रह्म के समान वर्णन करने में दोष नहीं है कारण कि श्रुति में इस प्रकार देखने में आया है। इस सूत्र में जीव का ब्रह्म के समान जो वर्णन है उसके विषय में शंका कर के समाधान करने में आया है।

**शंका**-अरे! जीव रूपी एक निम्न संसार के पदार्थ ब्रह्म रूपी श्रेष्ठ पदार्थ के समान वर्णन भी किस रीति से घटित हो? वास्तव में प्रामाणिक लोक सभी रीति से अयोग्य पदार्थ का उत्तम पदार्थ के समान वर्णन नहीं करने, पहले बताया उसी भाँति ब्रह्म की प्रज्ञा आदि गुण जीव में मुख्य होने से ब्रह्म का आनन्दांश जीव में मुक्ति अवस्था में प्रकट होगा। इसलिये जीव को ब्रह्म के समान वर्णन करने में किसी प्रकार का दोष नहीं है। इस तरह तर्क नहीं करना कारण कि जो इस प्रकार हो तो पीछे जिस तरह प्राज्ञ के अपहतपाप्मत्व आदि गुण पुनः तिरोहित हो जाते है उसी तरह इस जीव का आनंदांश भी तिरोहित हो जायेगा उससे जीव का ब्रह्म के समान वर्णन व्यर्थ और अयोग्य हो जाएगा।

समाधान - इस प्रमाण से जो शंका की जाती है तो हमको उत्तर देना चाहिये कि जीव का ब्रह्म के समान वर्णन करने में दोष नहीं है क्यों ? 'यावदात्माभावित्वात्' जब तक आत्मा है वहाँ तक आत्मा में आनन्दांश रहता है इसलिये अर्थात् संसार दशा के पीछे जीव सर्वदा ब्रह्म है कारण कि यह नित्य है और हमेशा आनन्द प्रकट होता है। जीव को मुक्ति दशा में ब्रह्म के समान अनुभव होता है कारण कि ब्रह्म ज्ञान प्राप्त करने के पश्चात् मोक्ष अवस्था में जीव को आवरण-'ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति' इत्यादि श्रुतियों में बताया गया है। मोक्षावस्था में जीव को ब्रह्म संपत्ति होती है। जब प्राज्ञ को ब्रह्म संपत्ति नहीं होती है। इस भाँति जीव की प्राज्ञ से

विशेषता रहती है। सूत्र में आया 'च' शब्द इस तरह सूचित करता है कि जीव का आनन्द प्रकट हुआ है। उसमें किसी भी प्रकार के दोष की गन्ध नहीं है।

अब भाष्यकार सूत्र का दूसरा अर्थ करते हैं अथवा जो अत्यन्त अयोग्य पदार्थ होता है। उसका उत्तम पदार्थ के समान वर्णन नहीं किया जा सकता है किन्तु योग्य पदार्थ का ही वर्णन होता है। आनन्दांश प्रकट होने पर जब आत्मा ब्रह्म बनता है तब ही इस आत्मा का ब्रह्म की भाँति वर्णन किया जा सकता है। जिस प्रकार राजा के ज्येष्ठ पुत्र को राजा कहा जाता है कारण कि यह भविष्य में राजा होने का है। उसी प्रकार जीव को ब्रह्म के समान वर्णन किया जाता है कारण कि यह जीव भविष्य में आनन्दांश प्रकट होने पर ब्रह्म होने का है। यही बात हमको नीचे कहे अनुसार बतायी है - 'जीव व्यापक है इस प्रकार श्रुति में बताया है यह जीव भगवान् के आवेश के लिये उपयुक्त है। जीव समान व्यापक नहीं है।

जीव का आनन्दांश जब प्रकट हो, तब तो इस जीव में करोड़ों ब्रह्माण्ड दिखाई पड़ते हैं इस प्रकार अणुत्व रूपी परिच्छेद - मर्यादित स्वरूप और व्यापकत्व ये दोनों जीव में संभव है। का. 30 (शास्त्र 53-54)'

## पुंस्त्वादिवत्त्वस्य सतोऽभिव्यक्तियोगात्। २/३/३१।

किन्तु पुंस्त्व आदि की तरह संसार दशा में भी विद्यमान आनन्दांश मोक्षावस्था में अभिव्यक्त होता है। इसलिये जीव को जब ब्रह्म के समान वर्णन किया जाता है तब भी इस जीव में आनन्दांश का अत्यन्त अभाव नहीं है। पुंस्त्व आदि की तरह जिस तरह पुंस्त्व वीर्य का सिंचन करना इत्यादि सामर्थ्य बाल्यावस्था में विद्यमान

होता ही है और यही युवावस्था में प्रकट होता है उसी तरह आनन्दांशभी जीव में संसारावस्था में भी होता है तथा यही मोक्ष दशा में प्रकट होता है।

**नित्योपलब्ध्यनुपलब्धि-प्रसंगोऽन्यतरनियमो वान्यथा। २/३/३२।**

दूसरी तरह तो (आनन्दांश की) नित्य उपलब्धि (और उससे जीव को संसार का अंसभव) तथा नित्य अनुपलब्धि और उससे मोक्ष असम्भव यह प्रसंग आयेगा अथवा (जीव आनन्द रहित है तथा ब्रह्म आनन्दमय है) इस नियम से उस श्रुति का विरोध) होगा।

**शंका**-अरे ! इस समय संसारावस्था में जीव में सत् और चित् ये दो ही धर्म प्रकट है। मोक्षावस्था में तो आनन्दांश भी प्रकट होता है। ये प्रमाण किस प्रकार स्वीकार करने में आते हैं?

**समाधान**-सूत्रकार इस शंका का निराकरण करते हैं। संसारावस्था में सत् और चित् इन दो धर्मों का प्राकट्य तथा आनन्दांश का तिरोधान तथा मोक्षावस्था में आनन्दांश का भी प्राकट्य यह योजना स्वीकार नहीं की जाती है तो पीछे आनन्दांश हमेशा प्रकट रहेगा तथा इस प्रकार हो तो जीव की संसारावस्था नहीं घटती है। जो आनन्दांश हमेशा अप्रकट रहे तो जीव की मोक्ष दशा का विरोध आये और दोनों का एक नियम रखने में आये अर्थात् जीव आनन्द रहित ही है। जब ब्रह्म आनन्द रूप है इस प्रकार मानते हो तो, ब्रह्म ही होकर ब्रह्म में लय होता है। ब्र. 3/4/1 इस श्रुति का विरोध आता है। इस कारण संसार दशा में आनन्दांश का अप्राकट्य तथा मोक्ष दशा में प्राकट्य इस प्रकार पहले बताये हुए प्रकार को स्वीकार करना पड़ेगा। इस

प्रकार सिद्ध हुआ।

## कर्ताशास्त्रार्थ वत्त्वात् अधिकरण

## कर्ताशास्त्रार्थवत्त्वात्।२/३/३३।

कर्ता (जीव है) कारण कि इस प्रकार से शास्त्र का प्रयोजन सिद्ध होता है। सांख्यों का अभिप्राय कर्तव्य प्रकृति में ही रहा है उससे इस मत का निवारण करने के लिये इस अधिकरण का आरम्भ किया गया है। कर्ता जीव ही है क्यों ? शास्त्र का प्रयोजन इस तरह सिद्ध होता है उससे वेद में अभ्युदय लौकिक और निः श्रेयस-अलौकिक फल के लिये सभी कर्मों का विधान जीव को ही उद्देश्य करने में आया है कारण कि ब्रह्म को कामना नहीं होने से कर्म का उपयोग नहीं है और जड़ प्रकृति कर्म कर सके ऐसा नहीं है। जिस वाक्य में कर्तव्य संदिग्ध हो वहाँ भी जीव का ही कर्त्तव्य है ऐसा मानना चाहिये।

## विहारोपदेशात्।२/३/३४।

गंधर्वादि लोकों में जीव के ही विहार का उपदेश है उससे जीव ही कर्ता है। गन्धर्व आदि लोकों में जिस जिस की यह इच्छा करें वह वह पूरी होती है। छाः 8, 1, इस प्रकार जीव के ही विहार का वर्णन है और साधु कर्म करने वाला साधु होता है। बृ 4-4, 5, इस प्रकार कर्त्तव्य और भोक्तृत्व एक में ही रहता है उससे जीव ही कर्ता है।

## उपादानात् ।२/३/३५।

जीव इन्द्रियों का ग्रहण करता है उससे जीव ही कर्त्ता है इन्द्रियाँ नहीं है। इन

इन्द्रियों का विज्ञान से ग्रहण करके हृदयाकाश में यह विज्ञानमय पुरुष शयन करता है। बृ. 2, 1, 17 यह श्रुति कहती है कि जीव सभी इन्द्रियों के विज्ञान का ग्रहण करता है उससे इन्द्रियाँ आदि करण है, कर्ता नहीं है। इस क्रिया में जीव की स्वतन्त्रता होने से जीव ही कर्ता है।

अब भाष्यकार अन्य मत की टीका करते हैं बुद्धि के सम्बन्ध से जीव का कर्त्तृत्व है। इस तरह जो वादी मानते हैं तो उनको पूछना चाहिये कि बुद्धि का कर्त्तृत्व जीव में आता है ? अथवा जीव का ही कर्त्तृत्व बुद्धि के सम्बन्ध से प्रकट है ? या पीछे शशक के सींग जैसे ही विद्यमान कर्त्तृत्व बुद्धि का सम्बन्ध होने से आता है ? प्रथम विकल्प ठीक नहीं है कारण कि बुद्धि जड़ है। सूत्रकार ने जड़ पदार्थ का कर्त्तृत्व स्वीकार नहीं किया है और उन्होंने रचनानुपपत्तेश्च 2, 1, 1 इस सूत्र में जड़ पदार्थ के कर्त्तृत्व का खण्डन किया है। दूसरे विकल्प में इष्टापत्ति है परन्तु श्रुति में विज्ञानमय पुरुष प्राणों का इन्द्रियों का ग्रहण करता है। इस प्रकार कहा गया है और बुद्धि का समावेश प्राण में ही होता है उससे बुद्धि सम्बन्धी कर्त्तृत्व के उद्गम को स्वीकार करें तो श्रुति में बताये प्राणों के उपादान का विरोध आता है। तीसरे विकल्प में शास्त्र में प्रतिपादन किये कर्त्तृत्व का विरोध आता है। कर्त्तृत्व तो ब्रह्म में सिद्ध ही है। सीप में चाँदी की तरह जीव में अविद्यमान के कर्त्तृत्व उत्पन्न होता है इस प्रकार जो कहा जावे तो भाष्यकार कहते हैं कि उससे जीव का कर्त्तृत्व वास्तविक है। अविद्यमान पदार्थ ही उत्पन्न होता है इस मत का पहले खण्डन किया है। ब्रह्म निर्गुण है और सारा कार्य अविद्या के लिये होता है उससे कर्त्तृत्व भी अविद्या के लिये ही है इस प्रकार शंकराचार्य द्वारा किया सर्व

विप्लव तो माध्यमिक बौद्ध की तरह उपेक्षा करने योग्य है।

**व्यपदेशाच्च क्रियायां न चेन्निर्देशविपर्ययः ।२/३/३६।**

और श्रुति में प्रथमा विभक्ति से जीव के कर्त्तृत्व का कथन है उससे वैदिक तथा लौकिक क्रिया में जो जीव का कर्त्तृत्व नहीं है, तो कथन विपरीत हो जायगा। इस प्रमाण से श्रुतार्थापत्ति से जीव का कर्त्तृत्व सिद्ध करके अब सूत्रकार इस सूत्र में साक्षात् श्रुति से सिद्ध करते है। विज्ञानमय आत्मा यज्ञ करती है तथा कर्म भी करती है। तै. 2।5। से इस श्रुति में जीव का कर्त्तव्य बताया गया है।

**शंका** - इस श्रुति में सांख्यों का अभिप्राय बुद्धि आदि का ही कर्त्तृत्व है। जीव का नहीं है ।उससे क्रिया में-यागादि कर्मों में-जीव का कर्त्तृत्व नहीं है। भोग में तो जीव का कर्त्तृत्व है इस कारण इसका प्रशन उपस्थित नहीं होता है। **समाधान**-इस प्रकार शंका की जाती है तो हमको नहीं कहना चाहिये। जो 'विज्ञान' इत्यादि श्रुति में विज्ञानम् इस पद का अर्थ जीव नहीं करता है बुद्धि करने में आता है तो 'यह विज्ञानमय पुरुष विज्ञान आदि इन्द्रियों का विज्ञान ग्रहण करके हृदयाकाश में शयन करता है। बृ. 2।1।17 इस श्रुति का अनुसरण करने से कहना विपरीत होता जायेगा अर्थात् विज्ञानं यज्ञं तनुते। इत्यादि श्रुति में भी 'विज्ञानम्' इसके बदले विज्ञानेन इस प्रकार + करण वाचक तृतीया विभक्तिवाला पद आता है।

**शंका**-प्रत्येक कारक अपने व्यापार में स्वतंत्र होने से कर्ता बनता है और उससे थाली धराती है, लकड़ी रांधती है इस प्रयोग के अनुसार 'विज्ञानयज्ञ करता है' इस श्रुति में भी विज्ञान का अर्थ बुद्धि हो सकता है तथा बुद्धि का कर्त्तृत्व संभव

है।

**समाधान**-प्रत्येक कारक का स्वयं के व्यापार में कर्त्तृत्व है। कर्त्तृत्व होते हुए भी विज्ञानं यज्ञं तनुते इस श्रुति के पहले विज्ञानमय का कथन है और इन दोनों श्रुतियों का अर्थ एक होना चाहिये। इसलिये जो विज्ञानं यज्ञं तनुते इस श्रुति में 'विज्ञान' का अर्थ बुद्धि किया जाता है तो विज्ञानमय के भीतर आये हुए विज्ञान शब्द का भी अर्थ बुद्धि करना पड़ेगा। इसमें जो प्रमाण हो, तो विज्ञानमय इस पद का अर्थ बुद्धि का विकार होता है। किन्तु यह घटता नहीं है कारण कि विज्ञानमय इस पद में विज्ञान शब्द तीन स्वर वाला है। वेद में दो ही स्वरवाले शब्द को विकार के अर्थ में 'मयट्ट' प्रत्यय लगाया है किन्तु दो से अधिक स्वर वाले शब्द को नहीं लगाया है। इस कारण श्रुति में आये विज्ञानमय शब्द का अर्थ, अर्थ विज्ञान का विकार इस तरह नहीं हो सकता है इसलिये विज्ञानमय का अर्थ जीव होता है और इसका अनुसरण करके 'विज्ञानमय तनुते' इस श्रुति में 'विज्ञानम्' का अर्थ जीव करना घटित है।

'विज्ञान मादाय' विज्ञान इस श्रुति में विपर्यय है तब पीछे यहाँ विज्ञानं तनुते इस प्रकरण में विज्ञान पद का विपर्यय स्वीकार किया जाता है तो क्या दोष है ? इस शंका का निराकरण करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि 'विज्ञान को लेकर' बृ. 2।1।17। इस श्रुति में विपर्यय है ही और उससे इस को दोष नहीं कह सकते है किन्तु साथ-साथ एक ही विज्ञान शब्द दो स्थान पर आया है उससे इस जीव और इन्द्रिय इन दो के अलग-अलग अर्थ हो सकते हैं। इसलिये इस श्रुति में विपर्यय दोष रूप नहीं है परन्तु 'विज्ञानं यज्ञं तनुते' इस प्रकरण के आरम्भ में जीव विज्ञान

वाचक 'विज्ञानमय' शब्द है इसी उद्देश्य से ही आगे 'विज्ञानम्' इस प्रकार प्रयोग देखने में आता है। उससे दोनों का एक ही अर्थ होता है। इस कारण यहाँ पर जो विपर्यय होता है तो यह दोष रूप ही है इसका यह तात्पर्य है जो 'विज्ञान' पद का अर्थ जीव किया जाता है तो 'विज्ञानमानन्दं ब्रह्म' बृ. 3।19।28 इस श्रुति में 'विज्ञान' पद का अर्थ जो ब्रह्म में घटित होता है वह गौणबन जायेगा। विज्ञान के लिये अर्थ जीव करना यह उचित नहीं है इस शंका को दूर करने के लिये भाष्यकार कहते हैं कि सभी शब्द प्रणव का विकार होने से प्रणव का अर्थ भगवान् के स्वभाव में ही प्रवर्तित है कारण कि। '**सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति**' सभी वेद जिस पद का वर्णन करते है। कठ-1, 2, 15 ऐसी श्रुति होने से श्रुति में गौण अर्थ स्वीकार करना यह बताने वाला प्रमाण नहीं है।

जो 'विज्ञानमय' इस शब्द में विकार वाचक 'मयट्' प्रत्यय नहीं है तो ही ऊपर बताये प्रमाण से 'विज्ञानं यज्ञं' इत्यादि श्रुति में 'विज्ञान' का अर्थ जीव हो सकता है किन्तु विज्ञानमय में विकार वाचक 'मयट्' प्रत्यय है, कारण कि वेद में सभी विज्ञान विकल्प हैं इस कारण 'विज्ञानमय' का अर्थ बुद्धि का विकार होता है और 'विज्ञानं यज्ञं तनुते' इस श्रुति में 'विज्ञान' का भी अर्थ बुद्धि होता है और 'विज्ञानमय' शब्द में 'मयट्' प्रत्यय विकार वाचक ही है कारण कि इसी स्थल पर और ऊपर मन वाक् इत्यादि से श्रद्धा आदि धर्मो के मस्तक इत्यादि कल्पित किये गये हैं। इस कारण यहाँ बुद्धि की ही बात है। जीव की नहीं है इस शंका का निवारण करते हुए भांष्यकार कहते हैं। यजमान यज्ञ है। तै.सं. 1, 7, 5, 2 इस श्रुति में इस प्रकार यजमान के यज्ञ के रूप में कल्पना की गयी है। इसलिये यहाँ तैतिरीय

उपनिषद् से यजमान के श्रद्धाआदि धर्मों को यज्ञ के मस्तक इत्यादि बताये गये है। उससे इस कल्प में यज्ञ को समझने के लिये है। विज्ञानमय में आया 'मयट्' प्रत्यय विकार वाचक है यह साधने के लिये नहीं है।

इसलिये विज्ञानमय जीव ही है, बुद्धि जड़ है और जड़ पदार्थ स्वतन्त्र नहीं होता है इस कारण यह कर्त्ता नहीं हो सकता है।

## उपलब्धिवदनियमः। २/३/३७।

जिस प्रकार जीव आँख से प्रिय और अप्रिय पदार्थों को देखता है उसी भाँति यहाँ अनियम है। इन्द्रियों से कर्म करता हुआ जीव इष्ट अथवा अनिष्ट फल को प्राप्त करता है इसलिये न इसका नियमन नहीं है। **शंका**-अरे! यदि जीव को, कर्ता के समान स्वीकार करते हो तो यह अपना हित नहीं करता है इत्यादि दोष की प्राप्ति होती है।

**समाधान**- इस तरह शंका हो तो हमको कहना चाहये नहीं, इस प्रकार का अनुभव में नियम नहीं है उसी तरह यहाँ पर भी नियम नहीं है। जिस रीति से जीव चक्षु से इष्ट और अनिष्ट पदार्थों को देखता है उसी रीति से जब यह इन्द्रियों से कर्म करता है तब इष्ट अथवा अनिष्ट फल प्राप्त करता है इसलिये जीव का कर्तृत्व स्वीकार करने में दोष नहीं है।

## शक्तिविपर्ययात्। २/३/३८।

जीव में ईश्वर की शक्ति का अभाव होने से जीव हमेंशा ईश्वर की तरह अपना इष्ट नहीं कर सकता है। **शंका**-अरे! जिस प्रकार ईश्वर कर्ता है और अपने स्वार्थ

के लिये किसी दिन अनिष्ट नहीं करता है उसी भाँति जीव भी जो कर्ता हो तो यह अनिष्ट नहीं करेगा। **समाधान**-इस प्रकार जो **शंका** की जाती है तो हमें कहना चाहिये कि यहाँ पर ईश्वर का दृष्टान्त घटित नहीं होता है। कारण कि जीव में ईश्वर के जैसी शक्ति का विपर्यय/अभाव है अर्थात् जीव में ईश्वर जैसा सामर्थ्य नहीं है इसी कारण से जीव दैवयोग से अपना अहित भी करता है।

## समाध्यभावाच्च। २/३/३९।

जीव में समाधि का अभाव है इस कारण इसमें ईश्वर की शक्ति नहीं है। जीव की क्रिया शक्ति और ज्ञान शक्ति स्वाभाविक नहीं है परन्तु योग से सिद्ध होता है। जीव में योग की अंगभूत समाधि का अभाव है इसलिये इसमें शक्ति नहीं है यह इसका अर्थ है। सूत्र में आया 'च' शब्द इस प्रकार बताता है कि ईश्वर जैसा सामर्थ्य सिद्ध करे वैसा मंत्र भी जीव के पास नहीं है।

सांख्य और शांकर मत के आक्षेपों का परिहार करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि जीव का कर्त्तृत्व स्वाभाविक है ऐसा स्वीकार करने में जीव को मोक्ष प्राप्त नहीं होता है ऐसा नहीं है जीव का कर्त्तृत्व पराधीन-बुद्धि के सम्बन्ध के लिए औपाधिक हो तब भी इसको मोक्ष नहीं मिले जिस प्रकार ब्रह्म का कर्त्तृत्व पराधीन नहीं है इसलिये उसको अनिर्मोक्ष नहीं है उसी तरह जीव का पराधीन कर्त्तृत्व स्वीकार नहीं होता है। यह वैधर्म्यप्रतिपादक दृष्टान्त है। ब्रह्म का कर्त्तृत्व स्वाभाविक है। पराधीन नहीं है और उससे ब्रह्म को मोक्ष का अभाव नहीं है कारण कि ब्रह्म मुक्त ही है परन्तु जिस जीव के लिये पराधीन कर्त्तृत्व स्वीकार किया जाता है तो इस जीव को ब्रह्म की तरह मोक्ष प्राप्त नहीं होता है।

सांख्य और शांकर मत का खण्डन करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि जीव को स्वाभाविक कर्तृत्व होता है तो इसको मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती है किन्तु जो भी नपुंसक-स्वातंत्र्यादि सर्व पुरुष धर्मों से रहित हो तभी यह मुक्त होता है इस प्रकार के सांख्यमत और उसका अनुसरण करने वाले दूसरे शांकर मत बौद्ध जैसे वेद बाह्य मतों की तरह भ्रम में ही है और जिसे अध्यास नहीं होने से इन्द्रियां आदि का अभिमान नहीं होता है। उसको ही मुख्य समाधि सम्भव है। कैवल्य के पहले जीवन्मुक्त पुरुष को भी लिंग शरीर होने से बुद्धि संबंध तो होता ही है तो फिर निरिन्द्रियत्व किस भाँति संभव है ? इस शंका का निराकरण करते हुए भाष्यकार कहते है कि जिस बुद्धि को करण के समान कहते है उसका कोई भी मनुष्य दोष नहीं निकाल सकता है। कारण कि व्यापक आकाश के समान बुद्धि का सभी के साथ सम्बन्ध है परन्तु अध्यास स्वीकार किया जा सके ऐसा नहीं है जिससे अध्यास का सम्बन्ध जीव के साथ होता है ऐसा कहा जा सकता है। उससे जीव का कर्तृत्व स्वाभाविक ही है। (अध्यास के कारण नहीं है।) इस प्रकार मुक्त जीव का कर्तृत्व स्वाभाविक है ऐसा बताकर जीव का भी कर्तृत्व स्वाभाविक है ऐसा बताते हुए और शांकर मत का खण्डन करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि जानकर ध्यान करते हैं वे जानकर चलते हैं। 3।7 इस श्रुति में भी ब्रह्म के धर्म का अनुकरण है। इस अनुकरण करने का जीव का धर्म है।

सुषुप्ति और ब्रह्म संपत्ति इन दो अवस्थाओं में जीव का ब्रह्म के समान ही वर्णन किया गया है उस वर्णन को आगे करके ब्रह्म से अन्य जीव नाम का पदार्थ नहीं है ऐसा करके जीव का कर्तृत्व और भोक्तृत्व अविद्या के कारण है यह प्रमाण

बताकर सभी का विप्लव करने वाले शंकराचार्य की उपेक्षा करनी चाहिये।

**यथा च तक्षोभयथा। २/३/४०।**

और जिस प्रकार से सुधार कर्ता और भोक्ता तथा अपने लिये दूसरे के लिये काम करने वाले इस तरह दो प्रकार से दिखायी पड़ते है। उसी प्रकार से जीव कर्ता और भोक्ता से दोनों शंका करे कर्म करने वालों में कर्ता तथा भोक्ता में इस तरह भेद दिखायी पड़ता है उससे कर्ता और भोक्ता का भेद होगा।

**समाधान**-इस तरह शंका हो तो इस प्रकार से नहीं कहना चाहिये जिस प्रकार सुथार रथ बनाकर इसमें बैठकर भ्रमणकर्ता है अथवा आसन बनाकर इसके ऊपर बैठता है। इस प्रकार यह स्वयं व्यापार नहीं करता है परन्तु वसूले आदि साधन द्वारा काम किया करता है। उसी भाँति जीव के सम्बन्ध में भी जानना चाहिये। सूत्र में आये 'च' शब्द से स्वयं के लिये क्रिया करने वाला दूसरों का भी ग्रहण होता है।

**शंका** - सुथार तो दूसरों के लिये क्रिया करता है। जीव दूसरों के लिये क्रिया नहीं करता है। उससे सुथार का दृष्टान्त घटित नहीं होता है।

**समाधान** - इस प्रकार शंका हो तो हमको कहना चाहिये कि जीव के विषय में भी इसी प्रकार है। इस शास्त्र की रचना की बात में भी शास्त्रकर्ता दूसरों के लिये शास्त्र की रचना करते हैं कारण कि शास्त्रकार सभी का हित करने के लिये प्रयत्न करते हैं। सभी यत्न कर्त्तृत्व दुःख रूप है ऐसा नहीं है कारण कि दूध पान आदि क्रियाओं में जो कर्त्तृत्व है वह सुख रूप है कारण कि दूध पान आदि क्रियाओं में

जो कर्त्तृत्व है वह सुख है। इस प्रकार जीव अपने लिये तथा दूसरे के लिये क्रिया करते हैं तथा दूसरों से क्रिया कराते हैं यह सिद्ध हुआ।

## परात्तुतच्छ्रुतैरित्यधिकरण

## परात्तु तच्छ्रुतेः। २/३/४१।

परन्तु जीव का कर्त्तृत्व ब्रह्म से है कारण कि ब्रह्म ही करने वाला और कराने वाला है इस तरह श्रुति कहती है। कर्त्तृत्व ब्रह्म में ही रहता है। ब्रह्म के सम्बन्ध से ही जीव में ऐश्वर्य आदि की तरह कर्त्तृत्व आता है कारण कि जीव ब्रह्म का अंश है कर्त्तृत्व कहीं सांख्य की प्रकृति जैसा जड़ पदार्थ में नहीं रहता है उससे इस आत्मा से दूसरा कोई दृष्टा नहीं है बृ. 3 ।7 ।23 इस श्रुति में बताया ब्रह्म का सर्व-कर्त्तृत्व घटित होता है।

**शंका**-यह किस रीति से ? **समाधान**- तच्छ्रुतेः ब्रह्म का ही कर्त्तृत्व इत्यादि का श्रवण है। उसका करने वाला और कराने वाला ब्रह्म ही है इस तरह नीचे की श्रुति में कहा गया है। 'परमात्मा जिसको नीचे ले जाता है उसके पास से निन्दनीय कार्य कराता है। कौ. 3, 9 सभी करने वाला है बृ. 4/4/13 सभी का भोक्ता है। महाना 1615 सभी का नियन्ता है। तै. आ. 3/11 चित्त्युं 99/13 जो ब्रह्म सर्वकर्ता है तो वह खराब कार्य भी कर सकता है और उससे ब्रह्म में क्लिष्ट कर्मत्वादि दोष प्राप्त होंगे। इस शंका का निराकरण करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि भगवान् सर्वरूप होने से इसमें दोष नहीं आता है।'

## कृतप्रयत्नापेक्षस्तु विहितप्रतिषिद्धावैयर्थ्यादिभ्यः। २/३/४२।

परन्तु ब्रह्म आदिकाल से कर्म करने वाला है इसलिये पक्षपात और क्रूरता ये दो दोष प्राप्त होंगे ऐसा नहीं मानना कारण कि परमात्मा जीव के किये हुए प्रयत्न के अनुसार इस से कर्म कराता है कारण कि जो इस तरह नहीं मानें तो शास्त्र में बताये विहित तथा प्रतिषिद्ध कर्मों और प्रमाण का कार्य निरर्थक हो जायेगा।

**शंका**-अरे ! ब्रह्म को प्राप्त हुए विषमता-पक्षपात और क्रूरता ये दो दोष दूर नहीं होगे कारण कि अनादि होने से ब्रह्म स्वयं ही सर्वकर्म कराने वाला बनता है।

**समाधान**- सूत्र में आया 'तु' शब्द इस तरह की शंका का परिहार करता है। प्रयत्न तक जीव का कर्तृत्व है इसके आगे यह जीव क्या कर सकता है ऐसा नहीं होने से परमात्मा अपने ही द्वारा इसके पास से कर्म कराता है। इस प्रकार अमुक वस्तु लेने का प्रयत्न करने वाला बालक (पुत्र) के आगे पिता इन पदार्थों के गुण और दोष का वर्णन करता है परन्तु यह बालक को प्रयत्न का अभिनिवेश जानकर उसी प्रकार पिता बालक के पास से कर्म कराता है। उसी भाँति परमात्मा भी वेद द्वारा पदार्थों के गुण और दोष का वर्णन करते हुए भी इस बालक के प्रयत्न का अभिनिवेष जानकर ही इस भाँति यह पिता बालक के द्वारा कर्म कराता है। उससे ब्रह्म में भी किसी प्रकार का दोष प्राप्त नहीं होता है। सभी स्थल पर ब्रह्म ही कारण है यह दिखाने के लिये जीव के प्रयत्न के पश्चात् फल देने की परमात्मा की जो इच्छा हो वही इच्छा की बात ऊँचे लेजाना चाहते हैं। नीचे लेजाना चाहते हैं। कौ. 3/9 इस श्रुति में फिर से कहा गया है। जो इस प्रकार से नहीं मानते हैं तथा केवल जीव के द्वारा किये कर्म के अनुसार ही परमात्मा इसको फल देते हैं यह मानते हैं तो वेद विहित और प्रतिषिद्ध कर्म व्यर्थ हो जाय तथा यह विहित है यह प्रतिषिद्ध

है इस प्रकार कहने वाले वेद रूपी प्रमाण का व्यापार व्यंर्थ हो जायेगा। जीव को फल देने में परमात्मा को जीव के कर्म की अपेक्षा है। यह जीव के पास से कर्म करवाने में इस जीव के प्रयत्न की अपेक्षा है। प्रयत्न में इस की इच्छा की अपेक्षा है। तथा इच्छा में प्रवाह की अपेक्षा है। इस तरह की मर्यादा की रक्षा करवाने के लिये परमात्मा ने वेद बनाये हैं। उससे ब्रह्म में पक्षपात और क्रूरता ये दो दोषों की गन्ध भी नहीं है। परमात्मा इस प्रकार से जीव के प्रयत्न के अनुसार फल देता है। इसमें परमात्मा का ईश्वरत्व चला नहीं जाता है कारण कि मर्यादा मार्ग का इसी तरह निर्माण किया गया है। वह परमात्मा जीव को दूसरी तरह से फल देता है वह जीव पुष्टिमार्ग का है यह जानना चाहिये।

## अंशोनानाव्यपदेशादित्यधिकरण

**अंशो नानाव्यपदेशादन्यथा चापि दाशकितवादित्वमधीयत एके।२/३/४३।**

जीव ब्रह्म का अंश हैं कारण कि ये बहुत है तथा (ब्रह्म से) भिन्न है इस प्रकार कहा गया है दूसरी तरह से भी कितने ही शाखा वाले ब्रह्म व्यवसायी ब्रह्म वंचक इत्यादि कहते हैं।

ब्रह्म के सम्बन्ध में जीव का जो स्वरूप है वह अब कहा जाता है। यह जीव वास्तव में ब्रह्म का अंश है। क्यों ? नानाव्यपदेशात्। ब्रह्म से जीव भिन्न है इस प्रकार से श्रुति में वर्णन किया है उससे 'नाना व्यपदेशात्' (ब्रह्म से जीव भिन्न है) इस प्रकार से श्रुति में वर्णन किया है उससे ('सभी आत्मा परमात्मा से निकलती है।) बृ. 2।1।20 और निन्दनीय कर्म करने वाले अधो योनि में जाते हैं तथा अच्छा कर्म करने वाले अच्छी योनि को प्राप्त करते हैं। छा. 5।10।7 यह श्रुति बताती है कि

जीव ब्रह्म से भिन्न है।'

ब्रह्म के अवयव नहीं है इस कारण जीव ब्रह्म का अंश किस भाँति हो सकता है ? ऐसा नहीं कहना चाहिये। ब्रह्म अंश रहित है कि अंश वाला है यह लोक में किसी भी समय में सिद्ध नहीं हुआ है कारण कि ब्रह्म का विषय अकेले वेद से ही समझा जा सकता है, यह ब्रह्म ऐसा है इस प्रकार का वर्णन करने वाली श्रुति जिस रीति से घटती है उसी रीति से श्रुति का उल्लंघन किये बिना वेद के अर्थ का ज्ञान प्राप्त करने के लिये युक्ति होनी चाहिये। यह युक्ति जो अपने को मालुम नहीं पड़े तो तपश्चर्या करनी चाहिये अथवा जो जानने वाले हैं उनको पूछना चाहिये किन्तु सभी श्रुतियों का विप्लव नहीं करना चाहिये। इस सम्बन्ध में नीचे प्रमाण की युक्ति है।

सभी जगह जिनके हाथ और पैर है सभी स्थान पर जिनके नेत्र और मस्तक और मुख है जो इन्द्रिय रहित है और जो स्वरूप से ऐसे विरुद्ध धर्माश्रय वाला है। उस परमात्मा से जड़ पदार्थ और जीव अग्नि में से चिंगारी निकलती है उसी प्रकार परस्पर विलक्षणता से बाहर आये ऐसा निश्चय होता है। प्रथम परमात्मा के सदंश से जड़ पदार्थ बाहर आये तथा पीछे जीव भी परमात्मा के चिदंश से बाहर आये। मैं उत्पन्न होऊँ इस तरह की ब्रह्म की मूल इच्छा से जीवों में ब्रह्म का आनन्द धर्मतिरोहित हो गया और जीव अस्वतन्त्र-परतंत्र हो गया।

इससे सिद्ध हुआ कि ब्रह्मवाद में जीव ब्रह्म का अंश है। यही सिद्धान्त है। शंका-अरे! जीव जो ब्रह्म का अंश हो तो यह ब्रह्म जैसा हो जाय। दूसरी श्रुतियों में तो कहा है कि ब्रह्म का व्यापारी है ब्रह्मा के वंचक आ. ब्र. इस श्रुति में ऐसा कहा गया है कि ब्रह्म के विज्ञान से सभी का विज्ञान होता है उससे व्यापारी ब्रह्म आदि

भी ब्रह्म है ऐसा मालुम पड़ता है और आदि ब्रह्म का कार्य हो-अंश नहीं-तब ही यह बात ब्रह्म व्यापारी आदि का ब्रह्मत्व सम्भव है। अर्थात् जीव यह ब्रह्म का कार्य है अंश नहीं है। ऐसा मानना पड़ेगा।

**समाधान**- इस प्रकार शंका हो तो सूत्रकार कहते हैं कि 'अन्यथा चापि'। दूसरी तरह भी ब्रह्म के शरीर के समान और अंश के समान कितने ही शाखा वाले ब्रह्म व्यापारी आदि का वर्णन करते हैं जीव तो स्वरूप से ब्रह्म का कार्य नहीं है कारण कि जीव का जन्म नहीं होता है। परन्तु जीव ब्रह्म में से अलग होकर शरीर में प्रवेश करता है इससे दूसरे प्रकार से ब्रह्म का कार्य बनता है। जिससे जीव ब्रह्म के जैसा नहीं होता है कारण कि ब्रह्म का आनंदाश जीव में तिरोहित हो गया है और उससे जीव को स्थूल तथा सूक्ष्म शरीर का आभिमान होता है। चिदंश नित्यत्व इत्यादि ब्रह्म के धर्म की दृष्टि से तो जीव ब्रह्म के जैसा है और यह इष्ट ही है।

## मन्त्रवर्णात्। २/३/४४।

मंत्रवर्ण है इसलिये 'पुरुष ही यह सर्व है-ऋ, सं. 10/9/2/ इस प्रकार कहकर 'सभी प्राणी इस पुरुष का पाद है ऋ. 10।20।3 इस प्रकार मंत्र में कहा गया है इस मंत्र में भूत/जीव परमात्मा का पाद है अथवा पादों में रहने से अंश है इस प्रकार सिद्ध हुआ।"

## अपि स्मर्यते। २/३/४५।

स्मृति भी कहती है वेद में स्वतंत्रता से जीव ब्रह्म का अंश है इस प्रकार प्रतिपादन करके भगवद् गीता रूपी दूसरे वेद में भी इसी अर्थ का फिर से स्मरण

है कि 'मेरा ही अंश जीवलोक में सनातन जीवरूप बना हुआ है। भ.गी. 15।7।

प्रकाशादिवन्नैवं परः।२/३/४६।

प्रकाश आदि की तरह परमात्मा जीव की तरह दुःख का अनुभव नहीं करता है। **शंका**-जीव ब्रह्म का अंश हो तो हाथ आदि में दुःख होने पर मनुष्य को जिस तरह दुःख होता है उसी भाँति जीव के दुःख से पर ब्रह्म भी दुःखी होगा और यह इष्ट नहीं है इस कारण ब्रह्म का अंश नहीं होसकता है।

**समाधान**-इस प्रकार शंका हो तो सूत्रकार नहीं कहते हैं। इस तरह परब्रह्म दुःखी नहीं होता है। 'एवम्'। इस तरह यह शब्द अलग तरह का है ऐसा दिखता है। अर्थात् जीव को द्वेष होने से दुःख का अनुभव होता है। जिस तरह ब्रह्म के सर्व प्रिय होने से दुःख का अनुभव नहीं होता है। ब्रह्म जीव जैसा दुःखी नहीं है कारण कि यह सर्वरुप है।

इस प्रकार क्यों ? तो सूत्रकार कहते हैं कि 'प्रकाशादिवत्' - प्रकाश आदि की तरह अग्नि को वास्तव में ताप नहीं लगता है। हिम (बरफ) को ठण्ड नहीं लगती है। भाग. 11।23।।56। सूत्र में जो प्रकाश शब्द देखने में आया है वह इस तरह सूचित करता है कि दुःख आदि ब्रह्म का धर्म है अर्थात् दुःख आदि भी ब्रह्म के धर्म है इस कारण ब्रह्म और जीव ये दो अलग है इस प्रकार की द्वैत-भेद बुद्धि से अंश-जीव को ही दुःख होता है। परमात्मा को नहीं होता है कारण कि परमात्मा को इस प्रकार की भेद बुद्धि नहीं होती है।

अब भाष्यकार 'प्रकाशादिवत्' का दूसरा अर्थ करते हुए कहते हैं अथवा

जिस तरह प्रकाश को प्रकाश्य-रूप का दोष नहीं लगता है कारण कि रूप भी प्रकाश का अंश है। उस भाँति ब्रह्म को भी अपने अंश जीव का दोष नहीं लगता है।

## स्मरन्तिच। २/३/४७।

और सभी ऋषियों का स्मरण करते हैं कि अंशी परमात्मा को दुःख नहीं होता है और अंश जीवात्मा को दुःख होता है।

'स्मरन्तिच' और स्मरण करते हैं सभी ऋषि कहते हैं कि अंशी पर ब्रह्म को दुःख नहीं होता है और अंश जीव को दुःख होता है उदाहरण है कि इसमें जीव और परमात्मा इन दोनों में-जो परमात्मा है वह वास्तव में नित्य और निर्गुण है ऐसा कहा गया है।

महा. शान्ति पर्व 51।1।14। जिस तरह कमल जल से लिप्त नहीं होता है उसी भाँति परमात्मा फल से लिप्त नहीं होता है जिस प्रकार से कर्म करने वाला यह दूसरा जीवात्मा है उसको मोक्ष और बन्ध होता है। महा. शान्ति पर्व 351।15। इस तरह परमात्मा एक है और सभी भूतों की अन्तरात्मा है, यह बाहरी है और लोक के दुःख से लिप्त नहीं होता है। कठ. 12।5।11 सूत्र में आये शब्द से च दूसरी श्रुति का भी सूचन होता है। जीवात्मा और परमात्मा इन दोनों में एक जीवात्मा स्वाद वाला फल खाता है दूसरा परमात्मा खाये बिना मात्र देखता है। श्वे.4।6।

## अनुज्ञापरिहारौ देहसम्बन्धाज्ज्योतिरादिवत्। २/३/४८।

ज्योति आदि की तरह विधि और निषेध (जीवात्मा को ही) होता है कारण

कि इसका देह से सम्बन्ध है। शंका-अरे! जीव जो भगवान् का अंश हो तो इसको शास्त्र में बतायी भी विधि प्रभावी नहीं हो इसलिये जीव कर्म नहीं करता है तो पीछे इसको फल किस भाँति प्राप्त हो? और जीव अनेक देहों को धारण किये होने से कौन शूद्र और कौन भार्या यह जानना भी अशक्य बनता है तथा उसमें 'शूद्र को ज्ञान नहीं देना' ऋतुकाल में भार्या के पास जाना' इत्यादि निषेध और विधि का उपयोग नहीं हो सकता है। इस व्यवस्था से कर्म मार्ग व्याकुल हो जायेगा तब पीछे निषिद्ध कर्म करने से जीव को भी दुःख कहाँ हो सके?'

**समाधान**- इस प्रकार शंका करके सूत्रकार इसका परिहार करते हैं, अनुज्ञा और परिहार अर्थात् विधि तथा निषेध, जीव को देह के सम्बन्ध से प्राप्त होता है, जो देह जब ग्रहण की जाती है तब उस देह को लेने पर शरीर को धारण करने वाला जीव को विधि और निषेध प्राप्त होता है। जिस तरह शव को जलाने पर अग्नि का, चांडाल के पात्र में रहे जल का, और इसके घट आदि पदार्थों का त्याग किया जाता है उसी तरह जीव के सम्बन्ध में भी इस शरीर के लिये ही विधि और निषेध प्राप्त हुआ है। जीव का देह के साथ ही सम्बन्ध होता है वह दो प्रकार का होता है। अध्यास के कारण तथा भगवान् के कारण इसमें जो अध्यास सम्बन्ध है वह ज्ञान से दूर हो जाता है और दूसरा भगवत्कृत सम्बन्ध भगवान् से ही दूर होता है कारण कि जीवन्मुक्त पुरुष भी व्यवहार करता दिखायी पड़ता है। श्रुति तो भगवत्कृत सम्बन्ध का ही आश्रय लेकर अग्निहोत्र आदि का विधान करता है। जो इस तरह नहीं हो तो अंग सहित वेद का अध्ययन करना तथा इसका ज्ञान मिलना इत्यादि वाक्यों में विद्या अध्ययन और स्वयं-वेद का ज्ञान इन दोनों का बोध करने वाली

श्रुति कर्मों का विधान नहीं करे कारण कि अध्यापन विधि और अध्ययनविधि इन दोनों के लिये जब प्रथम वेदाध्ययन किया जाता है तब इसी समय शब्द ज्ञान होता है। शब्द ज्ञान होने से पहले ही शब्द ज्ञान सिद्ध होता है इसलिये चित्त शुद्धि कर ज्ञान देने के लिये कर्म की अपेक्षा नहीं रहती है और जीवित रहने तक अग्निहोत्र करना 'जीवित रहने तक दर्श पूर्णमास याग करना' इत्यादि श्रुति जीवित रहने तक कर्मों का विधान सिद्ध की तरह किस भाँति करे? संन्यास भी देह सम्बन्ध हो वहाँ तक ही होता है अर्थात् जहाँ तक देह का अनुसंधान होता है वहाँ तक ही संन्यास विधि काम करती है परन्तु जिसको देहानुसंधान नहीं है और जो शुकदेव की तरह पूर्ण ज्ञानी होता है उसकी प्रवृत्ति स्वतः ही होने से इसके विधि प्रभावी नहीं होती है। काम्य विश्वास पैदा करने के लिये है तथा इसका अधिकार अज्ञानी मनुष्यों के काम्यकर्मों में विश्वास उत्पन्न करने के लिये है और इसका अधिकार अज्ञानी मनुष्यों को है। जब जीवन पर्यन्त कर्म करने का बोध कराने वाली नित्य विधि का अधिकार ज्ञानी मनुष्यों को है।

## असंततेश्चाव्यतिकरः।२/३/४९।

दूसरे शरीर में संतति सम्बन्ध नहीं होने से कर्मों का सांकर्य नहीं होता है। शंका-अरे ! देहकी भी बाल्यावस्था, कौमारावस्था इत्यादि भेद होने से कर्म करते समय ब्राह्मणत्व आदि किस भाँति हो सकता है? देह का भेद है भेद होते हुए भी इसमें जीव एक है इसलिये ब्राह्मणत्व आदि सम्भव है। इस तरह जो कहा जाता है तो दूसरे शरीर में भी ब्राह्मणत्व आदि सम्भव है अर्थात् वर्तमान के ब्राह्मण देह में और भविष्य में दूसरे जन्म में होने वाला चाण्डाल देह में एक ही जीव है उससे

चाण्डाल देह में भी ब्राह्मणत्व प्राप्त होगा और इस प्रकार हो तो यह इष्ट नहीं है।

**समाधान**- इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार कहते हैं कि दूसरी देह में संतति सम्बन्धत्व भी नहीं है। एक ही शरीर के बाल्यावस्था आदि भेदों में तो एक संतति है इसलिये संतति का भेद होने से कर्मों का सांकर्य मिश्रण नहीं होगा। उससे देह सम्बन्ध से ही विधि और निषेध की व्यवस्था की गयी है यह ठीक ही है।

## आभास एव च। २/३/५०।

और जीव ब्रह्म का आभास ही है।

**शंका**- अरे ! सच्चिदानंद ब्रह्म का अंश सच्चिदानंद ही होता है तो फिर ब्रह्म से अभिन्न जीव का प्रवाह में प्रवेश किस रीति से होता है ? और जड़ रुप सर्वकार्य भगवान् को अंश जीव भगवान् से अभिन्न किस भाँति प्राप्त होता है ?

**समाधान**- इस प्रकार शंका होने पर सूत्रकार कहते हैं कि जीव ब्रह्म का आभास है कारण कि जीव का आनन्द तिरोहित हो गया है। सूत्र में आया च शब्द इस तरह बताता है कि चतुर्भुजादि रूप भगवदाकार भी जीव में नहीं है अर्थात् जिस प्रकार अनाचारी ब्राह्मण ब्रांह्मणाभास है कारण कि इसमें से नाम का देवता चला जाता है उसी तरह जीव ब्रह्म का आभास है कारण कि इसमें से आनन्द और भगवदाकार जाता रहता है। इस प्रकार जड़ पदार्थ भी ब्रह्म का आभास ही है।

अब मायावादियों के मत का जीव और ब्रह्म का प्रतिबिम्ब होने से आभास है इस मत का खण्डन करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि प्रतिबिम्ब की तरह जीव सर्वथा मिथ्या है ऐसा नहीं है। जल में चन्द्र की भाँति एक प्रकार और बहुत प्रकार

मालुम पड़ता है इस वाक्य में (जल में चन्द्र की तरह एक पदार्थ में अनेक स्वरूपों में किस भाँति प्राप्त होता है यह बताने के लिये दृष्टान्त है जो जीव मिथ्या है तो इसको स्वयं अध्यास नहीं हो, और ब्रह्म सर्वत्र व्यापक है इत्यादि दोष (शास्त्री: 58) प्राप्त हो अर्थात् ब्रह्म सर्वव्यापक होने से इसका प्रतिबिम्ब सम्भव नहीं है। जीव और ब्रह्म ये दो सुन्दर पंख वाले के साथ रहने वाले मित्र है और एक वृक्ष ऊपर रहते हैं इस तरह श्रुति कहती है मुंड 3।1।1 इसलिये ब्रह्म का प्रतिबिम्ब सम्भव नहीं है। जीव और ब्रह्म ये दो गुहा में प्रविष्ट है इस प्रकार ब्रह्म सूत्र 1।2।11 कहता है। उससे भी ब्रह्म का प्रतिबिम्ब सम्भव नहीं है और जीव लोक में मेरा ही जीव नाम का सनातन अंश है इस प्रकार भगवद् गीता ।15।7 कहती है इसलिये भी जीव ब्रह्म का प्रतिबिम्ब नहीं हो सकता है इस कारण मिथ्यात्व स्वरूप जिसका है उस प्रकार का (शंकराचार्य ने स्वीकार किया है) आभास सूत्रकार नहीं कहना चाहते हैं।

## अदृष्टानियमात्।२/३/५१।

अदृष्ट का नियम नहीं होने से नैयायिकों द्वारा स्वीकार किया गया अनेक जीववाद इत्यादि मत ठीक नहीं है। जीव का नियामक अदृष्ट नहीं है पर ईश्वर है यह दिखाने के लिये अब सूत्रकार नैयायि को आदि द्वारा स्वीकार किये जीव स्वरूप का जीव व्यापक है इस मत का निराकरण करते हैं।

नैयायिकों, वैशेषिको द्वारा जगत में सुख-दुःख आदि भोग की व्यवस्था करने के लिये जीव का भेद स्वीकार करते हैं और कहते हैं कि आत्माएँ अनेक हैं। व्यवस्था करने के लिये वै.सू. 2।2।20 इस तरह भोग की व्यवस्था करने से उनका

नैयायिकों आदि का मत सिद्ध हुआ कि जीव का अदृष्ट ही जीव के भोग का नियामक है कारण कि नैयायिक इस प्रकार मानते हैं कि जीव का अदृष्ट यह जीव का गुण होने से जीव के साथ जुड़ा हुआ है और उससे जीव बिना अदृष्ट सम्भव नहीं हो सकता है। इस कारण जहाँ अदृष्ट होगा वहाँ जीव होगा ही और इसके साथ जीवात्मा नहीं हो तो यह दूसरे देश में जीव के भोग के लिये वस्तु उत्पन्न नहीं होती है परन्तु दूसरे देश में जीव के भोगने के लिये वस्तु उत्पन्न होती है। यह प्रत्यक्ष प्रमाणित है इसलिये नैयायिक आदि इस प्रकार कहते हैं कि जीवात्मा व्यापक है।

इस प्रमाण से नैयायिकों आदि के मत का वर्णन करके अब भाष्यकार इसकी समीक्षा करते हैं। जीवों के भोग की व्यवस्था करने के लिये जीव अनेक और व्यापक है इस तरह जो कहते हो तो मूल में -भोग व्यवस्था में ही कुठाराघात होता है। अर्थात् जीव अनेक और व्यापक है इस मत का मूल कारण जीवों की भोग व्यवस्था है परन्तु ऐसा करने से यह मूल-भोग व्यवस्था का ही नाश होता है। जीव व्यापक होने से सभी जीवों के एक शरीर के साथ सम्बन्ध हो तब उसका कौन अदृष्ट भोग का नियामक बनेगा? शरीर में अहम्-मैं इस अभिमान रूपी मिथ्या ज्ञान से जीवों के भोग की व्यवस्था नहीं हो सकती है कारण कि इसमें भी इसी प्रमाण से दोष प्राप्त होता है। अर्थात् सभी जीव व्यापक होने से एक शरीर के साथ समान रीति से जुड़े हुए हैं तो पीछे एक ही जीवात्मा को इस शरीर में अहंता और ममता का अभिमान किस भाँति हो सकता है ? और दूसरे जीवात्माओं को इस प्रकार अभिमान क्यों नहीं हो ? यदि जीवों को अनेक और व्यापक स्वीकार नहीं करते हो तो इसके भोग की व्यवस्था नहीं हो सकती है। इसलिये जीवों को अनेक

और व्यापक मानने की आवश्यकता है। इस प्रकार जो कहते हो तो यह ठीक नहीं है कारण कि जीवों के भोग की व्यवस्था श्रुति के आधार से ही घटित हो सकती है। इस तरह नैयायिको आदि के मत श्रुति से विरुद्ध है। इस कारण गौतम, कणाद आदि ऋषियों के प्रामाण्य का भी खण्डन किया गया है।

## अभिसंध्यादिष्वपि चैवम्।४/३/५२।

**अभिसंधि**-अभिमान के कारणभूत मन आदि में भी इस तरह दोष को प्राप्त होंगे। शंका- जीवात्मा को अपने अदृष्ट द्वारा पृथक्-पृथक् पदार्थों में जो अभिमान होता है उस अभिमान का नियमन मन आदि करेगा और इस प्रमाण से विलक्षण मन के संयोग से अदृष्ट की और इसके द्वारा भोग की व्यवस्था हो सकती है ? तथा मन आदि ईश्वर की इच्छा से नियत किये गये हैं। उससे अदृष्ट का नियमन नहीं बन सकता है इस भाँति जो दोष बताया गया है वह दोष प्राप्त नहीं होगा।

**समाधान**- इस प्रकार जो शंका की जाती है तो हमको उत्तर ना में देना चाहिये कारण कि यह पहले की तरह ही इसमें भी दोष प्राप्त होगा। अर्थात् व्यापक आत्माओं का विलक्षण मन संयोग भी सर्वत्र समान है। इसलिये यह नियमन नहीं कर सकेंगे। ईश्वरेच्छा से भी समाधान हो सके ऐसा नहीं है कारण कि ईश्वर निमित्त कारण है इस कल्पना का तो पहले ही ब्र. सूत्र2 l2 l37 l41। में निराकरण किया गया है।

## प्रदेशादिति चेन्नान्तर्भावात् ।२/३/५३।

**व्यापक आत्मा में** - प्रदेश-भाग स्वीकार करने से अदृष्ट से भोग का

नियमन हो सकता है इस प्रकार जो कहते हो तो नहीं कारण कि इस प्रदेश का अन्तर्भाव-समावेश अथवा तिरोधान होता है।

**शंका**- आत्मा व्यापक है। व्यापक होने से इसका पृथक्-पृथक् प्रदेशों के भागों में अदृष्ट द्वारा भोग की व्यवस्था हो सकती है। आत्मा में इस प्रकार का एक प्रदेश है जिससे सभी घट सकता है। **समाधान**-इस प्रकार जो कहा जाता है तो हमको नहीं कहना चाहिये कारण कि दूसरी आत्मा के प्रदेश के भी आत्मा व्यापक होने से पहले आत्मा के इस प्रदेश में समावेश हो सकता है। दूसरे आत्मा के प्रदेश में पहले आत्मा के प्रदेश की विशिष्टता नहीं है। इसलिये हमारे मन में दोष नहीं आता है। इस तरह जो कहा जाता है तो इसका समाधान करते हुए भाष्यकार 'अन्तर्भावात्' शब्द का दूसरा अर्थ कहकर कहते हैं कि पहले आत्मा का देह जो दूसरे स्थल पर जायेगा तब पहले स्थल का त्याग करने से विशेष तरह से स्वीकार किया अंश प्रथम अंश दूसरे स्थल में अंतर्भूत तिरोहित हो जायेगा और उससे यह देश रूपी विशेष के कारण हुआ भोग संभव नहीं होगा।

**।। द्वितीय अध्याय का तृतीय पाद संपूर्ण ।।**

●●●

## द्वितीयाध्याये चतुर्थः पादः ॥

### १ तथा प्राणा इत्यधिकरणम् ।

### तथा प्राणाः ॥२।४।१॥

जीवशरीरवर्तिनां प्राणादीनां विचारार्थं पादारम्भः । तत्र जीवं निरूप्य तादृशधर्मवत्त्वं प्राणेतिदिशति । प्राणशब्दप्रयोगः प्रियत्वाय प्राणा इन्द्रियाणि । मनसो मुख्यत्वादेकवचनम् । उत्क्रान्तिगत्यागतीनामित्यारभ्य सर्वोपपत्तिरत्रातिदिष्टा चिदंशस्यापि तिरोभाव इति पृथङ् निरूपणम् । ननु तद्गुणसारत्वादयः कथमुपदिश्यन्त इति चेत् । न । सत्यमस्ति । तत्रापि ये प्राणं ब्रह्मोपासते (तै.२।३) इति ॥१॥

### गौण्यसंभवात् ॥ २।४।२॥

ननूत्क्रान्त्यादिश्रुतिर्गौणी भविष्यति । न । गौण्यसंभवात् । सा श्रुतिर्गौणी न संभवति । एकैव श्रुतिर्जीवे मुख्या प्राणे गौणीति कथं संभवति ॥२।४।२॥

### तत्प्राक् श्रुतेश्च ॥ २।४।३॥

जडत्वेनाधिकविचारोत्र क्रियते । सृष्टेः पूर्वमपि प्राणादीनां स्थितिः श्रूयते । असद्वा इदमग्र आसीत्तदाहुः किं तदसदासीदिति ऋषयो वाव तेग्रे असदासीत्तदाहुः के ते ऋषय इति प्राणा वा ऋषयः (बृ.२।२।३) इति । ननु-सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम् (छां.६।२।१) इति विरोध इति चेत् । न । स्वरूपोत्पत्तिरेवात्र निषिध्यते । जीववत् । न तूद्गमः । उद्गमात् पूर्वं तु सदेवेति श्रुतिः । चकारान्मोक्षे तस्यापि संपत्तिः श्रूयते स्थलान्तरे । एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च (मुं.२।१।३) इति श्रुतिर्विस्फुलिङ्गसदृशी ॥२।४।३॥

### तत्पूर्वकत्वाद्वाचः ॥२।४।४॥

मनः पूर्वरूपं वागुत्तररूपमिति । तस्य यजुरेव शिरः (तै.२।३) इति । तथा च वेदानां स्वत उत्पत्त्यभावात्तत्पूर्वरूपमनसः कथमुत्पत्तिः ॥२।४।४॥

### सप्तगतेर्विशेषितत्वाच्च ॥ २।४।५॥

तमुत्क्रमन्तं प्राणोनूत्क्रामति प्राणमनूत्क्रमन्तं सर्वे प्राणा अनूत्कामन्ति (बृ.४।४।२) इति पूर्वोक्तानां चक्षुरादीनां - अथारूपज्ञो भवतीत्येकीभवति न पश्यतीत्याहु: (बृ.४।४।२) इत्यादिभिर्जीवगति: सप्तानां गतिभिर्विशेष्यते । सप्त गतयस्तेन विशेषिता एकीभवन्तीति । अतो जीवसमानयोगक्षेमत्वाज्जीवतुल्यतेति । चकारात्तत्तदुपाख्यानेषु चक्षु:प्रभृतीनां देवतात्वं संवादश्च । अतश्चेतनतुल्यत्वम् ।

केचिदिदं सूत्रमुत्तरसूत्रपूर्वपक्षत्वेन योजयन्ति । तत्रायमर्थ: । ते प्राणा: कतीत्याकाङ्क्षायां - सप्त प्राणा: प्रभवन्ति तस्मात्सप्तार्चिष: समिध: सप्त जिव्हा: । अष्टौ ग्रहा अष्टावतिग्रहा: (मुं.२।१।८) इति । सप्त इति । सप्त वै शीर्षण्या: प्राणा द्वाववाञ्चौ (तै.सं.५।१।७।१) इति । नव वै पुरुषे प्राणा नाभिर्दशमी । दश वै पशो: प्राणा आत्मा एकादश: (बृ.३।९।४) इत्येवमादिषु नानासंख्या प्राणानां प्रतीता । तत्र श्रुतिविप्रतिषेधे किं युक्तमिति संशये सप्तैवेति प्राप्तम् । कुत: । गते: । सप्तानामेव गति: श्रूयते । सप्त इह लोका येषु चरन्ति प्राणा गुहाशया निहता: सप्त सप्त (मुं. २।१।८) इति । किंच । विशेषितत्वाच्च । जीवस्योत्क्रमणसमये सप्तानामेव विशेषितत्वम् । अन्ये तु पुनरेतेषामेव वृत्ति भेदाद् भेदा इत्येवं प्राप्ते ॥२।४।५॥१॥

उच्यते ।

### २ हस्तादय इत्यधिकरणम्

### हस्तादयस्तु स्थितेतो नैवम् ॥२।४।६॥

पूर्वसंबन्ध उत्सूत्रं पूर्वपक्ष: । तुशब्द: पूर्वपक्षं व्यावर्तयति । हस्तादय: सप्तध्निका: हस्तौ चादातव्यं च । उपस्थश्चानन्दयितव्यं च । पायुश्च विसर्जयितव्यं च । पादौ च गन्तव्यं च (प्र.४।८) इति ।

चक्षुरादिगणनायामेतेपि चत्वार इन्द्रियत्वेन गणिता: । स्थिते सति श्रुतौ गणनया चक्षुरादितुल्यत्वे सति । अतो हेतो: सप्तैवेति न किंत्वेकादश । अवान्तरगणना सूचनयासंभवाभिप्राया । अधिकसंख्यान्त: करणभेदादिति । एकादशैवेन्द्रियाणीति स्थितम् ॥ २ ।४ ।६ ॥२ ॥

३ अणवश्चेत्यधिकरणम् ।

अणवश्च ॥ २ ।४ ।७ ॥

सर्वे प्राणा अणुपरिमाणा: । गतिमत्त्वेन नित्यत्वेणुत्त्वमेव । परिमाणप्रमाणाभावात्पुनर्वचनम् ॥२ ।४ ।७ ॥३ ॥

४ श्रेष्ठश्चेत्यधिकरणम् ।

श्रेष्ठश्च ॥२ ।४ ।८ ॥

मुख्यश्च प्राणो नित्यगतिमानणुपरिमाणश्च । चकारादतिदेश: । नासदासीदित्यत्र-आनीदवातं स्वधया तदेकम् (ऋ.८ ।७ ।१७ । तै.ब्रा.२ ।८) इति अननात्मकस्य पूर्वसत्ता प्रदर्शिता ॥ २ । ४ । ८ ॥

न वायुक्रिये पृथगुपदेशात् ॥२ ।४ ।९ ॥

ननु मुख्य: प्राणो वायुरेव भविष्यति । इन्द्रियाणां क्रिया वा । एवं हि श्रूयते । य: प्राण: स वायु: । एष वायु: पञ्चविध: । प्राणोपानो व्यान उदान: समान: (बृ.१ ।५ ।३) इति। सामान्यकरणवृत्ति: प्राणाद्या वायव: पञ्च (सां.का.२९) इति । तत्रान्तरीया आचक्षते। तदुभयमपि न । कुत: । पृथगुपदेशात् । एतस्माज्जायते प्राणो मन: सर्वेन्द्रियाणि च । खं वायुर्ज्योतिराप: पृथिवी विश्वस्य धारिणी (मुं.२ ।१ ।३) इति प्राणंवाय्वो: पृथगुपदेशात् । वृत्तिवृत्तिमतोरभेदेन ततोपि पृथगुपदेशाच्च ॥२ ।४ ।९ ।४ ॥

### ५ चक्षुरादिवत्त्वित्यधिकरणम् ।

### चक्षुरादिवत्तु तत्सहशिष्ट्यादिभ्य: ॥२।४।१०॥

स प्राण: स्वतन्त्र: परतन्त्रो वेति विचारे स्वतन्त्र इति तावत्प्राप्तम् । सुप्तेषु वागादिषु प्राण एको मृत्युनानाप्त: प्राण: संवर्गो वागादीन् संवृक्ते प्राण इतरान् प्राणान् रक्षति मातेव पुत्रान् इति । इमामाशङ्कां निराकरोति तुशब्द: । चक्षुरादिवदयमपि प्राणोऽस्वतन्त्र: । मुख्यतो भगवदधीन: । व्यवहारे जीवाधीन: । कुत: । तत्सहशिष्ट्यादिभ्य: । चक्षुरादिवत्सहशासनात्। इन्द्रियजयवत्प्राणजयस्यापि दृष्टत्वात् । आदिशब्देन जडत्वादय: ॥२।४।१०॥

### अकरणत्वाच्च न दोषस्तथाहि दर्शयति ॥२।४।११॥

ननु प्राणस्य जीवोपकरणत्वेन तदुपकारकव्यापारवत्त्वमपेक्ष्यते । तत्रैकादशैव वृत्तय: तन्त्रान्तेरपि सिद्धा: । एकादशामी मनसोपि वृत्तय आकूतय: पञ्च धियोभिमान: । मात्राणि कर्माणि पुरं च तासां वदन्ति चैकादश वीर भूमी: (भा.५।११।९) इति । तथा ऽकश्चित्प्राणस्य व्यापारोस्तीति चेत् । नैष दोष: । कुत:। अकारणत्वात् । करणस्यैव हि व्यापारोपेक्षित: । अन्यस्य कार्यमात्रमपेक्षितम् । तत्राह । तथाहि कार्यवत्त्वं युक्तं तच्छ्रुतिरेव दर्शयति । तस्मिन्नुत्क्रामत्यथेतरे (प्र.२/४) इत्यादिश्रुतिभि: । प्राणानिमित्तैव शरीरस्थितिरिति । तस्माद्व्यापाराभावेपि स्वरूपस्थितिमात्रेण तस्योपकारित्वम् ॥२।४।११॥

### पञ्चवृत्तेर्मनोवद् व्यपदिश्यते ॥ २।४।१२ ॥

व्यापारव्यतिरेकेणोपकारित्वमसमञ्जसमिति चेत्तत्राह । पञ्चवृत्ते: । अहमेवैतत् पञ्चधात्मानं विभज्यैतद्बाणमवष्टभ्यं विधारयामि (प्र.२।३) इति । यथा मनसो द्वारभेदेनैवैकादश वृत्तय: स्वरूपत एव । एवमेव प्राणस्यापि पञ्चधात्मानं विभज्य कार्यकारणं व्यपदिश्यंते ॥ २।४।१२॥

अणुश्च ॥ २।४।१३ ॥

अतिदेशेन प्राप्तमप्यणुत्वं पञ्चधात्मानं विभज्येति वचनात्संदिग्धं पुनर्विधीयते । आसन्योप्यणुः । चच्चकारात्पूर्वोक्तसर्वसमुच्चयः ॥२।४।१३॥५॥

६ ज्योतिराद्यधिष्ठानं त्वित्यधिकरणम् ।

ज्योतिराद्यधिष्ठानं तु तदामननात् ॥ २।४।१४॥

वागादीनां देवताधिष्ठानवतां प्रवृत्तिः स्वत एव वा । जीवाधिष्ठान ब्रह्मप्रेरणयोर्विद्यमानत्वादिति संशयः। विशेषकार्याभावान्न देवतापेक्षेति पूर्वपक्षं निराकरोति तुशब्दः । वागादीनां ज्योतिराद्यग्न्याद्यधिष्ठानमवश्यमङ्गीकर्तव्यम् । कुतः । तदामननात् । तथाम्नायते - अग्निर्वाग्भूत्वा मुखं प्राविशत् (ऐ. २।४) इत्यादि ।

अयमर्थः ।

योध्यात्मिकोयं पुरुषः सोसावेवाधिदैविकः ।

यस्तत्रोभयविच्छेदः स स्मृतो ह्याधिभौतिकः (भा.स्कं.२।१०।८) इत्याध्यात्मादिकानां स्वरूपं वागादयश्चानुरूपा नित्याः । तत्र यदि त्रैविध्यं न कल्प्येत तदैकस्मिन्नेव शरीर उपक्षीणं शरीरान्तरे न भवेत् । कल्प्यमाने त्वग्निर्देवतारूपोनेकरूपभवनसमर्थो वाग्रूपो भूत्वा सर्वत्र प्रविष्ट इति संगच्छते । ते चाग्न्यादयश्चेतना भगवदंशास्तिरोहितानन्दाः सामर्थ्ययुक्ता इति कार्यवशादवगम्यते । आध्यात्मिकाधिदैविकयोरेकत्वाद् वदनादिकार्यार्थमाध्यात्मिका एव निरूपिताः । उग्दमने एतस्माज्जायते प्राणः (मुं. २।१।३) इत्यादिषु वागादीनां नियमेन तत्तज्जीवसांनिध्यं स्वतश्चानिर्गमनं मृत्युरूपश्रमेण तत्र लयः पुनरुद्गमनं समष्टिव्यष्टिभावश्च नोपपद्येत । आधिभौतिककृतश्चायं भेद इत्यग्रे व्यक्तीकरिष्यते । एवमेव ब्रह्मणोपि । अनेन जीवेनात्मनानुप्रविश्य (छां.६।३।२) इत्यपि निःसंदिग्धं द्रष्टव्यं यदज्ञानात्सर्वविप्लवव्यामोहः ॥२।४।१४॥ ६ ॥

## ७ प्राणवतेत्यधिकरणम् ।

### प्राणवता शब्दात् ॥ २।४।१५ ॥

यदधिष्ठानमग्न्यादि तत्किं स्वत एवान्यसहितं वेति संदेहः । किं तावत्प्राप्तम् । स्वत एवेति । पूर्वोक्तन्यायेन तावतैव सिद्धेरनवस्थानाच्च देवतात्वव्याघातश्चेत्येवं प्राप्ते । उच्यते । प्राणवताधिष्ठितं वागादि । कुतः । शब्दात् । सोयमाग्निः परेण मृत्युनातिक्रान्तो दीप्यते (बृ.१।३।१२) इत्यादि । अयमर्थः । द्वया ह प्राजापत्याः (बृ.१।३।१) इत्यत्राधिष्ठातृत्वमग्नीनामुक्तम् । देवा इत्यविशेषेणेन्द्रियाधिष्ठात्र्योन्याश्च । तेषां प्रतिबन्धका सुरातिक्रमेण स्वर्गलोके गमनेच्छा बभूव । तत्र यज्ञेनैव स्वर्ग इति । तत्र जनको ह वैदेह (बृ.३।१।१) इति ब्राह्मणे केनाक्रमेण यजमानः स्वर्गं लोकमाक्रमते इत्युद्गात्रर्त्विजा वायुना प्राणेनेत्युद्गात्रैवाक्रमणमिति सिद्धम् ।

तत्रान्योन्योद्गातृत्ववरणे तथोद्गाने यो वाचि भोगस्तं देवेभ्य इत्याम्नातम् । तदनु श्रमरूपपाप्मना वेधानन्तरमप्रतिरूपं वदतीति निरूपितम् । सोपि दोषो देवानां प्राप्नोति । तच्छ्रुतिविप्रतिषिद्धम् । न ह वै देवान्पापं गच्छति (बृ.१।५।२०) इति । तदनु प्राण एवोद्गाता सिद्धः । तेनान्येषामपि पापसंबन्धो निवारितः । ततः परेण तस्य चेति सूत्रेण मृत्युमतिक्रान्तो दीप्यत इति । अतो दीप्यमानस्यैवाधिष्ठातृत्वात्प्राणवतैवाधिष्ठानमिति सिद्धम् ॥ २।४।१५॥

### तस्य च नित्यत्वात् ॥ २।४।१६ ॥

अग्न्यादेः प्राणसंबन्धो नित्य इति सर्वदाधिष्ठातृत्वम् । प्राणस्य तत्संबन्धस्य चेति चकारार्थः । प्राणसहायेनैव यथोचितवर्णोद्गम इति लोके स्वामिभृत्यभावेन जीवे भोगः फलिष्यति ॥ २।४।१६ ॥७॥

## ८ तदिन्द्रियाणि तद्व्यपदेशादित्यधिकरणम् ।

### तदिन्द्रियाणि तद्व्यपदेशादन्यत्र श्रेष्ठात् ॥ २।४।१७ ॥

इदमत्र विचार्यते । इन्द्रियाणां प्राणाधीनसर्वव्यापारत्वात्तन्नामव्यपदेशाच्च प्राणवृत्तिरूपाणीन्द्रियाणि तत्त्वान्तराणि वेति संशय: । तत्त्वान्तराण्येवेति सिद्धान्त: । तानीन्द्रियाणि तत्त्वान्तराणि । कुत: । तद्व्यपदेशात् । इन्द्रियशब्देन व्यपदेशात् । एतस्माज्जायते प्राणो मन: सर्वेन्द्रियाणि च(मुं.२।१।३) इति भिन्नशब्दवाच्यानां क्वचिदेकशब्दवाच्यत्वेपि नैकत्वम्। आसन्येपि तर्हि भेद: स्यादित्यत आह अन्यत्र श्रेष्ठात् । तस्य ते यौगिका: शब्दा इति ॥२।४।१७ ॥

भेदश्रुते: ॥२।४।१८॥

यत्रापि प्राणशब्दप्रयोगस्तत्रापि भेदेन श्रूयते-तमुत्क्रामन्तं प्राणोनूत्क्रामति प्राणमनूत्क्रामन्तं सर्वे प्राणा अनूत्क्रामन्ति (बृ.४।४।२) इति ॥२।४।१८॥

वैलक्षण्याच्च ॥२।४।१९॥

वैलक्षण्यं च प्राणस्य चेन्द्रियाणां च । सुप्तेषु वागादिषु प्राणो जागर्ति । स्वामिसेवक वच्चानेकं वैलक्षण्यम् ॥ २।४।११॥८॥

९ संज्ञामूर्तिक्लृप्तिस्त्वित्यधिकरणम् ।

संज्ञामूर्तिक्लृप्तिस्तु त्रिवृत्कुर्वत उपदेशात् ॥ २।४।२०॥

भूतभौतिकसृष्टि: परमेश्वरादेवेति निर्णीय नामरूपव्याकरणमपि परमेश्वरादेवेति निश्चयार्थमधिकरणारम्भ: । लोके नामरूपकरणं कुलालादिजीवेषु प्रसिद्धमिति । अलौकिकेपि स्थावरजङ्गमे मयूरादिसंज्ञां मूर्तिं च जीवादेव हिरण्यगभदिर्भविष्यतीति वन्ह्यादिदेवानां जीवरूपाणामेव वागादिरूपेणानुप्रवेशात् तत्साहचर्येण नामरूपयोरपि जीव एव कर्ता भविष्यतीत्याशङ्कां निराकरोति तुशब्द: । संज्ञामूर्त्यो: क्लृप्तिर्नामरूपयोर्निर्माणम् । त्रिवृत्कुर्वत: यस्त्रिवृत्करोति तस्मात् । सेयं देवतैक्षत हन्ताहमिमास्तिस्रो देवता अनेन जीवेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि (छां.६।३।२) इति । तासां त्रिवृतं त्रिवृतमेकैकां करवाणीति त्रिवृत्कर्ता परमेश्वर: । स एव नामरूपयोरपि कर्ता । कुत: । उपदेशात् । उप समीप एकवाक्य उभयकरणस्य। जीवस्य तु त्रिवृत्करणानन्तरं शरीरसंबन्धे कर्तुत्वात् । तस्मान्नामरूपप्रपञ्चस्य भगवानेव कर्तेति सिद्धम् ॥ २।४।२०॥९॥

## मांसादिभौममित्यधिकरणम् ।

### मांसा दिभौमं यथाशब्दमितरयोश्च ॥ २ ।४ ।२ १ ॥

इदमिदानी विचार्यते अन्नमशितं गेधा विधीयते । तस्य यः स्थिविष्ठो धातुस्तत्पुरीषं भवति। भो मध्यमस्तन्मांसम् । योणिष्ठ स्तन्मनः । आपः पीतास्त्रेधा विधीयनो तासां यः स्थविष्ठो धातुस्तन्मूत्रं यो मध्यमस्तल्लोहितं योणिष्ठः स प्राणः । तेजोशितं गेधा विधीयते । तस्य यः स्थविष्ठो धातुस्तदस्थि भवति । यो मध्यमः सा मज्जा योणिष्ठः सा वाक् । अन्नमयं हि सोम्य मन आपोभयः प्राणस्तेजोमयी वाक् (छां.६/५/१) इति तत्र संशयः वाक्प्राणमनांसि किं भौतिकानि । आहोस्वित्स्वतन्त्राणीति । एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च (मुं. २।१।३) इति श्रुतिविप्रतिषेधात्संशयः । त्रिवृत्करणप्रसंगेनोदितामाशङ्कां निराकरोति । तत्र पूर्वक्षमाह । मासांदि भौमं पुरीषमांसादि तेजीबन्नप्रकृतिकम् । कुतः । यथाशब्दम् । अन्नमशितमित्यादिश्रुतितो निःसंदिग्धं प्रतिपादनात् । किमतो यद्येवम् । तदाह । इतरयोश्च । वाचि तुल्यत्वान्न संदेहः । इतरयोर्मनःप्राणयोरपि भौतिकत्वं यथाशब्दम् । उद्गमश्रुतिस्तु स्तुतित्वेनानुवादपरा भविष्यति । उपपादकश्रुतिबाधात् । तस्माद्भौतिकान्येव मनःप्रभृतीनीत्येवं प्राप्ते ॥२ ।४ ।२ १ ॥

उच्यते ।

### वैशेष्यात्तु तद्वादस्तद्वादः ॥२ ।४ ॥२ २ ॥

अन्नादिभिर्विशेष्यते । मनः प्रभृति सम्यक् कार्यक्षमं भवति । तथा दर्शनादुपादानाच्च। अतो वैशेष्यादेव हेतोरन्नमयत्वादिवादः । ननु कथमेतदवगम्यते । वैशेष्याद् गौणो वाद इत्युच्यते । अथात्मनेन्नद्यमागायदित्यत्र प्राण एव सर्वस्यान्नस्यात्ता निर्दिष्टः । स कथं तत्परिणामकार्यं स्यात् । वागादयश्च तत्रान्नार्थमनुप्रविष्यः । सृष्टौ प्रथमतो भिन्नतया निर्देशात् । अतो न भौतिकानि मनः प्रभृतीनि । किंतु तत्त्वान्त राणीति सिध्धम् । तद्वाद इतिवीरसाध्यायसमाप्ति सूचिका ॥ २ ।४ ।२ २ ॥१ ० ॥

**इति श्रीवेदव्यास मतवति श्रीवल्लभाचार्य विरचिते**

**ब्रह्म सूत्राणुभाष्ये द्वितीयाध्यायस्य चतुर्थः पादः ॥ २ ॥ ४ ॥**

**समाप्तोयं द्वितीयोध्यायः ॥२॥**

# द्वितीयाध्याय का चतुर्थपाद
## तथा प्राण इत्यधिकरण
## तथा प्राणः। २/४/१

जीव की तरह प्राण-इन्द्रियाँ है।

पीछे के पाद में जीव के स्थूल शरीर को उत्पन्न करने वाला आकाश आदि पंच महाभूतों की उत्पत्ति का विचार करके जीव के स्वरूप का विचार किया गया। अब इस पाद में इन्द्रियों का विचार किया जाता है।

जीव के स्थूल शरीर में रहने वाले (और लिंग शरीर के घटक) प्राण आदि बाहर की इन्द्रिय और प्राण का विचार करने के लिये इस चतुर्थ पाद का आरम्भ किया जाता है। पूर्व पाद में जीव का निरुपण करके अब सूत्रकार 'तथा' शब्द द्वारा अतिदेश करते हुए कहते हैं कि प्राण में भी जीव के जैसे ही धर्म रहते हैं। सूत्र में करणानि के इन्द्रियाँ इस तरह कहे बिना 'प्राण' जो कहा गया है उसका तात्पर्य दिखाते हुए भाष्यकार कहते हैं कि सूत्र में 'प्राण' शब्द का प्रयोग प्रियत्व सूचित करने के लिये है प्राण शब्द का अर्थ इन्द्रिय होता है कारण कि अथ ह प्राणाः इत्यादि श्रुति में - छा. 5।1।6 प्राण शब्द इन्द्रियों के अर्थ में ग्रहण किया गया है। लिंग शरीर में मन ही मुख्य है। इसलिये सूत्र में प्राण शब्द एक वचन में लिया गया है। जब यह जीव इस शरीर में से जाता है तब यह सभी इन्द्रियों के साथ जाता है। कौ. 3।3। इत्यादि श्रुतियों में इन्द्रियाँ जीव के साथ ही रहती है ऐसा बताया गया है। इससे 'उत्क्रान्ति, गति और आगति का श्रवण होने से जीव अणु है ब्र. सू. 2।3।19। इस सूत्र के आरम्भ में बताया सभी उपपत्ति इन्द्रियों में अतिदेश किया

गया है। अर्थात् वहाँ जीव के धर्मों का वर्णन किया गया है। वे धर्म इन्द्रियों में भी इस तरह 'तथा' अतिदेश सिद्ध होता है। जिन इन्द्रियों की चर्चा तीन पाद में की गयी है इन्द्रियाँ जड़ होने से आकाश आदि पंच महाभूतों के जैसी गणना में आती है यह इष्ट नहीं है यह बताते हुए भाष्यकार कहते हैं कि इन्द्रियों में (जीव के) चिदंश का भी तिरोभाव है इसलिये इस चतुर्थ पाद में स्वतंत्र रीति से इसका निरुपण किया गया है।

**शंका**- अरे ! प्रज्ञा दृष्टत्व आदि ब्रह्म के गुण जीव में होते हैं और उससे जीव को ब्रह्म कहा जाता है। ब्र. सू. 2।3।29। परन्तु यह धर्म इन्द्रियों के सम्बन्ध में किस रीति से कहा जा सकता है ?

**समाधान**- इस तरह शंका हो तो हमको नहीं कहना चाहिये कारण कि 'प्राण वास्तव में सत्य है' ब्र. सू. 2।3।29। इस श्रुति में बताये प्रमाण इन्द्रियों से 'सत्य नामक' ब्रह्म का धर्म रहता है और इन्द्रिय के सम्बन्ध में जो प्राण ब्रह्म की उपासना करता है तै. 2।3। इस तरह इन्द्रियों को ब्रह्म कहा गया है।

इस तरह ब्रह्म के धर्म इन्द्रियों में भी है उससे इन्द्रियों में जीव के धर्मों का ही जो अतिदेश किया है वह ठीक है। इसमें शंका करने का कोई कारण नहीं है।

इन्द्रियों में जीव के बहुत से धर्म होने से इसमें जीव के धर्मों का ही अतिदेश किया गया है। आकाश आदि पंच महाभूतों के धर्मों का अतिदेश करने में नहीं आया है। ये विरुद्ध प्रकार के धर्म सम्मिलित हो जाय तो धर्म अधिक हों, उसका ही अतिदेश किया जाता है। देखो-पू. मी.सू. 12।2।22।

## गौण्यसंभवात्।२/४/२।

उत्क्रान्त्यादि श्रुति गौण है यह सम्भव नहीं है उससे यह श्रुति गौण नहीं बनती है। पूर्व पक्षी कहते हैं कि अरे! उत्क्रान्ति आदि बनाने वाली श्रुति गौण बन सकती है। सिद्धान्ती उत्तर देते हैं कि नहीं, उससे गौणी असंभव है। उत्क्रान्ति आदि श्रुति का गौण बनना संभव नहीं है। उत्क्रान्ति आदि बताने वाली एक ही श्रुति जीव के सम्बन्ध में मुख्य और प्राण के विषय में गौणी-अमुख्य यह किस रीति से सम्भव है ?

## तत्प्राक् श्रुतेश्च।२/४/३।

और सृष्टि के पहले इस तरह (भी इन्द्रिय आदि है) ऐसा श्रुति कहती है उससे इस तरह जीव प्रमाण है। प्राण-इन्द्रियाँ जड़ है उससे जड़ वायु की तरह प्राण भी अनित्य होगा। इसको दूर करने के लिये इसका अधिक विचार इस सूत्र में किया गया है। सृष्टि के पहले प्राण आदि है इस प्रकार श्रुति कहती है। इसके पहले वास्तव में असत् था उन्होंने कहा, वह असत् क्या था? उन ऋषियों से पहले वास्तव में असत् था। उन्होंने कहा। वे ऋषि कौन? प्राण ही वास्तव में ऋषि है। बृ 2।2।3।

**शंका**-अरे ! 'हे भाई,' यह सब पहले सत् ही था। एक ही अद्वितीय छा., 6।2।1। इस श्रुति का विरोध आता है। **समाधान**-ऊपर के प्रमाण से बताये शंका होती है तो हमको नहीं कहना चाहिये। इस सूत्र में जीव की स्वरुपोत्पत्ति की तरह प्राणों की स्वरूपोत्पत्ति का ही निषेध किया गया है। इनके उद्गम का निषेध नहीं

किया जा सकता है। उद्गम के पहले तो 'सत् ही है' छा. 6 ।2 ।1 यह श्रुति के अनुसार है। सूत्र में तो 'च' यह बताता है कि दूसरे स्थल पर 'न तस्मात्प्राणा उत्क्रामन्ति ब्रह्मैव सन्ब्रह्माप्येति' बृ. 4 ।4 ।6 अत्रैव समवनीयन्ते बृ. 3 ।2 ।11 प्राण ब्रह्म रूप होते है इस प्रकार से श्रुति कहती है। इसमें से प्राण-मन और सभी इन्द्रियाँ उत्पन्न होती है मु. 2 ।1 ।3। इस श्रुति ने जिस तरह देखा कि जीव ब्रह्म में से अग्नि की चिंगारी की तरह बाहर निकलता है। उसी भाँति इन्द्रियाँ भी ब्रह्म में से अग्नि की चिन्गारी की तरह बाहर निकलती है ऐसा बताया है।

### तत्पूर्वकत्वाद्वाचः। २/४/४/।

मन वाणी से पहले है यह वेद रुप वाणी नित्य है उससे वाणी से पूर्व रूप मन की उत्पत्ति कैसे हो सकती है ?

मन पूर्व रूप है, वाणी उत्तर रूप है। उसका यजुर्वेद ही मस्तक है। तै, 2 ।3। इस प्रकार श्रुतियाँ है अर्थात् वेद स्वयं उत्पन्न नहीं होते हैं तब फिर इसके पूर्व रूप मन की उत्पत्ति कैसे हो ?

### सप्तगतेर्विशेषितत्वाच्च। २/४/५।

और चक्षु आदि सात इन्द्रियों की गति जीव की गति का विशेषण बनता है उससे इन्द्रियाँ जीव की तरह नित्य है। शरीर में से आत्मा जैसे उत्क्रमण करता है तब प्राण इसके पीछे उत्क्रमण करता है और जब प्राण उत्क्रमण करता है तब सभी प्राण इन्द्रियाँ इसके पीछे उत्क्रमण करती है बृ. 4 ।4 ।2 पीछे वह आत्मा रूप को जानता नहीं, इस चक्षु इन्द्रिय के साथ ये एक रूप हो जाता है। इसलिये यह देखता

नहीं है ऐसा कहते हैं। मु. 4 ।1 ।2 इत्यादि इन दो वाक्यों में पहले कही गयी चक्षु आदि सात इन्द्रियों की गति से जीव की गति विशिष्ट होती है। (अर्थात् जीव की गति के साथ-सात इन्द्रियों की गति भी है।) सात इन्द्रियों की सात गति में जीव की गति से विशिष्ट होती है। इस तरह 'एकी भवति' बृ. 4 ।4 ।2 इस पर से मालुम पड़ता है। उससे जीव की स्थिति की तरह ही इन्द्रियों की स्थिति है। इस कारण इन्द्रियाँ जीव के जैसी नित्य है। सूत्र में 'च' और शब्द है इससे मालुम होता है कि अलग-अलग उपाख्यानों में चक्षु आदि इन्द्रियाँ देवता है और छान्दोग्य में इनका संवाद चेतन जीव के तुल्य है।

कितने ही इस सप्तगति सूत्र को पीछे के 'हस्तादयः' इत्यादि सूत्र के पूर्व पक्ष के समान लेते हैं। इस योजना द्वारा यह अर्थ होता है। ये इन्द्रियाँ कितनी है इस प्रमाण से आकांक्षा होती है तो इसमें से सात प्राण-इन्द्रियाँ उत्पन्न होती है। सात ज्वालाएं-सात समिधाएँ तथा सात-जिव्हाएँ उस पुरुष में से उत्पन्न होती है। मु. 2 ।1 ।8 आठ ग्रह बन्धन करने वाले हैं। आठ अतिग्रह-अधिक बंधन करने वाले हैं। बृ. 3 ।2 ।1 सात मस्तक ऊपर की इन्द्रियाँ है दो नीचे की है। तै. 5 ।3 ।2 ।5 पुरुष में नौ इन्द्रियाँ है नाभि दसवीं है तै.सं.403 /203 पशु के दस इन्द्रियाँ ग्यारहवीं आत्मा है। तै. सं. 6 ।3 ।10 ।9 इस तरह श्रुतियों में इन्द्रियों की विविध संख्या दिखायी गयी है।

इन श्रुतियों में विरोध आना क्या ठीक है। इस प्रकार संशय होने पर इन्द्रियाँ सात ही है ऐसा ज्ञात होता है क्यों ? कारण कि गति उससे सात ही इन्द्रियों की गति का श्रवण है' लोक सात है, इसमें गुफा में रहने वाली सात-सात स्थापित इन्द्रियाँ

चलती है।' मु. 2।8 यह श्रुति में होता है और उससे विशिष्टता है। जीव के उत्क्रमण समय में सात ही इन्द्रियों जीव के साथ जाती है। दूसरी इन्द्रियाँ से इन सात ही इन्द्रियों के भिन्न धर्म है। इस प्रकार पूर्व पक्ष प्राप्त प्राप्त हो तो सिद्धान्त नीचे के हस्तादय इत्यादि से कहा जाता है।

## हस्तादय इत्यधिकरण

## हस्तादयस्तु स्थिते ऽतो नैवम्। २/४/६।

परन्तु हस्त आदि चार इन्द्रियों को समान गिनी गई है इस तरह से हाथ चक्षु तुल्य होते हैं। उससे इन्द्रियाँ सात ही नहीं किन्तु ग्यारह है।

'सप्तगतेः' इस सूत्र का सम्बन्ध पूर्व अधिकरण के साथ किया जाता है तब इस अधिकरण के पूर्व पक्ष को इस सूत्र के बाहर सोचना चाहिये। सूत्र में आया तु-के शब्द (इन्द्रियाँ सात है) इस पूर्व पक्ष का निराकरण करता है। दो हाथ और ग्रहण करने योग्य उपस्थ जननेन्द्रिय तथा आनन्द देने योग्य पायु, गुदा और त्यागने योग्य दो पाँव इसके जानने योग्य है। प्र. 4।8। इस श्रुति में सात से अधिक हाथ आदि चार की भी चक्षु आदि इन्द्रिय के समान गणना की गई है। ऐसा होने से श्रुति में हाथ आदि की गणना होने से ये चक्षु आदि के जैसा बनता है। इसलिए इन्द्रियाँ सात ही हैं। ऐसा नहीं है किन्तु ग्यारह है।

(इन्द्रियाँ सात, आठ, नौ तथा दस है इस तरह जो अवान्तर गणना है वे सूचित करती है कि चक्षु आदि सात इन्द्रियाँ मुख्य है।) (आठ इन्द्रियों को ग्रह कहने से ये बंधक है। नव द्वार खुले है और दस बन्द केवल द्वार है।) इससे ग्यारह

की संख्या में ये सभी संख्या सम्भव है। जहाँ इन्द्रियों की संख्या चौदह कहने में आयी है वहाँ अधिक संख्या अन्तःकरण के चार भेद है इस कारण दी गई है। गीता में इन्द्रियाँ एकादश है ऐसा कहा गया है। उससे ब्रह्मवाद में इन्द्रियाँ एकादश ही है यह सिद्ध हुआ है।

## अणवश्चेत्यधिकरण

## अणवश्च। २/४/७।

और इन्द्रियाँ अणु परिमाण है

सभी प्राण–इन्द्रियों का परिमाण अणु है। प्रथम अधिकरण में बताये प्रमाणानुसार इन्द्रियाँ नित्य है और गतिमान होने से इसका परिमाण अणु ही है। 'तथा प्राणाः इस सूत्र में जीव के धर्मों का इन्द्रियों में अतिदेश करने से जीव का अणुत्व इन्द्रियों में आता है परन्तु श्रुति में इन्द्रियों का परिमाण नहीं कहा होने से अलग से यह सूत्र कहा गया है।'

## श्रेष्ठ श्चेत्यधिकरण

## श्रेष्ठश्च। २/४/८।

और मुख्य प्राण इस तरह है मुख्य प्राण नित्य, गतिमान और अणु परिमाण है। सूत्र में आये 'च' इस शब्द से 'तथा प्राणाः' इस सूत्र में जिस तरह जीव के धर्मों का अतिदेश है उस तरह यहाँ भी अतिदेश है ऐसा मालूम पड़ता है। 'पहले असत् नहीं था' ऋ. 10।129 इस सूक्त में, यह एक पदार्थ वायु बिना स्वधा से अपनी शक्ति से श्वास लेता है। 129/1/2 तै. ब्रा. 2।8। इस श्रुति में अनुरुप श्वास लेने

अनुरुप मुख्य प्राण की उत्पत्ति के पहले सत्ता है ऐसा बताया गया है।

## न वायुक्रिये पृथगुपदेशात्।२/४/९।

मुख्य प्राण वायुरूप नहीं है उसी तरह क्रिया रूप भी नहीं है कारण कि प्राण और वायु का अलग-निर्देश है। शंका-अरे ! मुख्य प्राण वायु ही होगी अथवा इन्द्रियों की क्रिया होगी। कारण कि इस तरह श्रुति है 'ये प्राण है ये वायु है' यह वायु पांच प्रकार की है। प्राण, अपान, व्यान, उदान, समान बृ. 1 ।5 ।3 इस श्रुति के आधार से प्राण वायु है। अब प्राण क्रिया है यह बताने के लिये सांख्यकारिका का प्रमाण देते हैं। पाँच कर्मेन्द्रिय, पाँच ज्ञानेन्द्रिय, मन, बुद्धि और अहंकार इस तरह इन्द्रियों की सामान्य वृत्ति क्रिया ये ही प्राण आदि पांच वायु है। सां. का. 29 इस तरह दूसरे शास्त्रों वाले सांख्य कहते हैं।

समाधान- वायु और क्रिया इन दोनों का विकल्प भी घटता नहीं है क्यों? इनका भिन्न निर्देश होने के कारण इनमें से प्राण, मन और सभी इन्द्रियाँ, आकाश, वायु, तेज, जल तथा विश्व को धारण करने वाली पृथ्वी उत्पन्न होती है मु. 2 ।9 ।3। इस श्रुति में प्राण और वायु का भिन्न-भिन्न निर्देश है और वृत्ति क्रिया और वृत्तिमान इन्द्रियाँ ये दो अभिन्न है उससे प्राण को इन्द्रिय रूप कहा जायेगा। प्राण का इन्द्रियों से भिन्न निर्देश है। उससे मुख्य प्राण इन्द्रिय भी नहीं है।

## चक्षुरादिवत् त्वित्यधिकरण

## चक्षुरादिवत्तु तत्सहशिष्ट्यादिभ्यः।२/४/१०।

किन्तु चक्षु आदि की तरह 5 ।2 प्राण अस्वतंत्र है कारण कि चक्षु आदि के

साथ प्राण का भी शासन है- प्राण को भी जय किया जाता है और जड़त्व आदि धर्म है। ये मुख्य प्राण स्वतन्त्र है कि परतंत्र इस सम्बन्ध में विचार करते हुए यह स्वतन्त्र है ऐसा प्रथम पक्ष (पूर्व पक्ष) प्राप्त होता है कारण कि 'वाक् आदि इन्द्रियाँ जब सो जाती है तब अकेला प्राण मृत्यु द्वारा नहीं पकड़ा जा सकता है। प्राण संवर्ग-वाणी आदि मिलाने वाली है यह वाक् आदि इन्द्रियों का ग्रहण करती है प्राण दूसरे पाँच प्राणों की रक्षा करता है जिस तरह माता पुत्र की रक्षा करती है।'

**समाधान**- सूत्र में आया 'तु' शब्द इस आशंका का निराकरण करता है चक्षु आदि की तरह यह मुख्य प्राण भी अस्वतन्त्र है। मुख्यत्व यह भगवान् के अधीन है। व्यवहार में यह जीव के अधीन है क्यों? कारण कि चक्षु आदि के साथ इसका भी शासन है - इसके ऊपर विजय होती है- इत्यादि धर्म है। जिस तरह इन्द्रियों के ऊपर जय होती है उसी प्रकार प्राणों के ऊपर श्रुति में जय दिखाई पड़ती है। 'तत्सहशिष्ट्यादिभ्यः' इसमें आया 'आदि' शब्द इन्द्रियों की तरह प्राण का जड़त्व आदि सूचित करता है।

**अकरणत्वाच्च न दोषस्तथा हि दर्शयति। २/४/११।**

और (मुख्य प्राण) करण नहीं, (उससे इस व्यापार) का अभाव दोष नहीं है कारण कि प्राण के व्यापार बिना शरीर को टिकाये रखना कार्य है। इस प्रकार श्रुति बताती है। शंका-अरे! मुख्य प्राण जीव का उपकरण-साधन-है उससे इस मुख्य प्राण को किसी उपयोगी व्यापार की आवश्यकता रहती है। इसमें-दूसरे शास्त्र में योग शास्त्र में एकादश वृत्ति ही सिद्ध है। भागवत में भी इसी प्रकार वाक्य है। मन की भी यह एकादश वृत्तियाँ है। (पाँच आकूति विसर्ग, आनन्दन, आदान,

गमन तथा वचन ये पाँच कर्म को उत्पन्न करने वाले ब्राह्म प्रयत्न) पाँच-(शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध) ज्ञान (यह दस द्वार सहित मन की वृत्तियाँ) तथा अहं-मम रूपी अभिमान ये साक्षात् मन की वृत्ति है। शब्द आदि पाँच मात्रायें ज्ञान की भूमि-विषय है। विसर्ग आदि कर्म आकृति का विषय है। शरीर से अभिमान का विषय है इस तरह, हे वीर इन एकादश इन्द्रियों के विषय इनको तत्त्व चिन्तक कहते हैं।भाग 5।11।9 इस प्रकार प्राण का कोई व्यापार नहीं है। 'व्यापारो नास्ति' यह पाठ शुद्ध है। तब यह जीव का उपकरण किस भाँति बन सकता है ?

**समाधान** - इस प्रकार पूर्व पक्ष प्राप्त होता है तो हमको कहना चाहिये कि व्यापार का अभाव यह दोष नहीं है क्यों? प्राण कारण नहीं इसलिये, करण को ही व्यापार की अपेक्षा रहती है। कारण से जो भिन्न है। जो उपकरण है उसके लिये करण नहीं है। उसके प्राण को केवल शरीर धारण करने रूपी कार्य की ही अपेक्षा रहती है। व्यापार की नहीं। इस विषय में सूत्रकार कहते हैं कि 'तथाहि' व्यापार बिना कार्य हो सकता है यह ठीक है। ये श्रुति भी बताती है। "यह उत्क्रमण करती है इसलिये दूसरा भी उत्क्रमण करता है। प्र. 2/4/इत्यादि श्रुतियों द्वारा भी बताया गया है कि शरीर की स्थिति प्राण के कारण ही है उससे प्राण के व्यापार नहीं होने पर भी अपने स्वरूप की स्थिति ही यह उपकारक बनती है। उपकारक होने से मुख्य प्राण जीव का उपकरण बनता है।"

**पंचवृत्तेर्मनोवद्व्यपदिश्यते।२/४/१२।**

मुख्य प्राण की पांच वृत्तियाँ है उससे मन की तरह इसका निर्देश है जिस तरह मन की स्वरूपतः एकादश वृत्तियाँ है उसी भाँति प्राण की पाँच वृत्तियाँ है और

इससे कार्य करने में आता है ऐसा श्रुति में कहा गया है।

**शंका**-व्यापार बिना प्राण जीव का उपकारक बने यह अघटित है।

समाधान-इस तरह शंका हो तो सूत्रकार कहते हैं कि पाँच वृत्तियाँ है उससे 'मैं ही मेरे यत्न से पाँच प्रकार के विभाग करके इस शरीर को सहारा देकर धारण करता हूँ। प्र. 213 इस श्रुति में प्राण की पाँच वृत्तियों का निर्देश है। जिस तरह मन के द्वार भेद से ही स्वरूपतः जो एकादश वृत्तियाँ है उसी भाँति ही प्राण भी अपने यत्न से पाँच प्रकार से विभक्त होकर स्वरूपतः ही कार्य करता है इस प्रकार श्रुति ने निर्देश किया है।'

**अणुश्च।२/४/१३।**

और आसन्य मुख्य प्राण अणु है।

'श्रेष्ठश्च' ।2 ।4 ।8 इस सूत्र में बताये अतिदेश से प्राण का अणुत्व प्राप्त होता है फिर भी अपने यत्न का पाँच प्रकार के विभाग करके प्र. 213 इस प्रकार कहने से अणुत्व के सम्बन्ध में संदेह होता है इस कारण इस सूत्र में प्राण का अणुत्व या फिर से विधान किया गया है। आसन्य मुख्य 22। प्राण भी अणु है सूत्र में आया 'च' के द्वारा पहले बताये उत्क्रान्ति से लेकर वृत्ति तक धर्मों का संग्रह किया गया है।

## ज्योतिराद्यधिष्ठानं त्वित्यधिकरण

**ज्योतिराद्यधिष्ठानं तु तदामननात्।२/४/१४।**

परन्तु वाणी आदि इन्द्रियों के अग्नि आदि अधिष्ठान अवश्य स्वीकार करने पड़ेगे इस प्रकार श्रुतियों में कहा है। शंका- वाणी आदि इन्द्रियों की प्रवृत्ति

देवताओं के अधिष्ठान से होती है या अपने आप होती है ? जीव का अधिष्ठान और ब्रह्म की प्रेरणा से दो हेतु है उससे संशय होता है। ब्रह्म की प्रेरणा यह प्रथम विकल्प का हेतु है और जीव का अधिष्ठान यह दूसरा विकल्प का हेतु है।

**पूर्व पक्ष**- ब्रह्माण्ड का नियमन करने रूपी विशेष कार्य नहीं है उससे देवता की आवश्यकता नहीं है। **समाधान**-इस पूर्व पक्ष का निराकरण सूत्र में आया तु शब्द करता है। वाक् आदि इन्द्रियों की ज्योति-अग्नि आदि देवताओं का अधिष्ठान अवश्य स्वीकार करने जैसा है क्यों ? इस तरह आगमन है इसलिये 'अग्निवाक् होकर मुख में प्रविष्ठ हुई' इत्यादि ऐ-2 ।4 श्रुति में इस तरह कहा गया है। यह अर्थ है 'जो यह आध्यात्मिक पुरुष है वह पहला आधि दैविक पुरुष ही है। यह दोनों से पृथक् है यह वास्तव में आधि भौतिक कहलाता है। भाग. 2 ।10 ।8 इस प्रकार यह वाक्य आध्यात्मिक आदि स्वरूप और आधि दैविकादिरुप को योग्य वाक् आदि अनेक रूप होने के लिये समर्थ होकर वाणी रूप होकर सर्व शरीर में प्रवेश करती है यह बात बराबर घटती है और ये अग्नि आदि देव चेतन है। भगवान् का अंश है नित्य है। जो इन्द्रियों का आधिभौतिकम आध्यात्मिक और आधिदैविक इन तीन प्रकार से कहने में नहीं आवे तो एक ही शरीर में क्षीण होगी-दूसरे शरीर में जा नहीं सकती वैसी ये इन्द्रियां दूसरे शरीर में नहीं रहे परन्तु जो तीन प्रकार कहने में आवे तो देवता रूप अग्नि अनेक रूप होकर समर्थ होकर, वाणी रुप होकर सर्व शरीर में प्रवेश करती है। यह बात बराबर घटती और ये अग्नि आदि देव चेतन है। भगवान का अंश है तिरोहित आनन्द वाला है सामर्थ्य वाला है इस प्रकार इसके कार्य से ही मालुम पड़ता है। दिव्य पुरुष में से प्राण, मन, इन्द्रिय आदि उद्गमन के

सम्बन्ध में इसमें से प्राण उत्पन्न मु. 2 ।1 ।3 इत्यादि वाक्यों में आध्यात्मिक तथा आधि दैविक एक होने से वदन आदि कार्यों के लिये आध्यात्मिक इन्द्रियों का ही निरुपण किया गया है उससे वहाँ देवताओं के आविर्भाव की बात नहीं बतायी है। जो आधिदैविक देवताओं को स्वीकार नहीं करने में आवे तो वाक् आदि इन्द्रियों का नियमपूर्वक अलग-अलग जीवों के पास रहना, देह में से बाहर नहीं जाना, मृत्यु रूप श्रम से शरीर में ही लय होना फिर से उद्गम होना समष्टि और व्यष्टि रूप होना, यह सब घटित नहीं होगा।

आधिभौतिक से उत्पन्न यह वाणी आदि भेद आगे 'वैशेष्यात्तु वादः' ब्र. सू. 2 ।4 ।22 इस सूत्र में स्पष्ट किया जायेगा। इससे सूत्रकार का भी यही अभिप्राय है यह सिद्ध होगा। इसी प्रकार ब्रह्म भी तीन आधिभौतिक, आध्यात्मिक तथा आधि दैविक प्रकार का है। यह जीव आत्मा के साथ अन्दर प्रवेश करके छा., 6 ।3 ।2 इस श्रुति वाक्य को भी संदेह रहित जानना। इस वाक्य के अज्ञान से सर्व का विप्लव या व्यामोह (करने वाला) शंकराचार्य का मायावाद खड़ा हुआ है।

## प्राणवतेत्यधिकरण

## प्राणवता शब्दात्। २/४/१५।

वाक् आदि इन्द्रियाँ प्राण युक्त अग्नि आदि देवों से अधिष्ठित है कारण कि श्रुति है। शंका- अग्नि आदि जो इन्द्रियों का अधिष्ठान है वे अपने आप है कि दूसरे के सहारे हैं- इस तरह संदेह हो तो है क्या प्राप्त हुआ?

पूर्व पक्ष- यह स्वयं ही अधिष्ठान बनता है कारण कि पहले 'ज्योतिराधिधष्ठानं

तु (ब्र. सू. 2 ।4 ।15) इस सूत्र में बताये न्याय की तरह अग्नि आदि अधिष्ठान बने हैं उसी से सभी इन्द्रियों का व्यापार सिद्ध होता है। अग्नि आदि को दूसरे की सहायता की आवश्यकता पड़ती है। ऐसा मानने में अनवस्था दोष प्राप्त होता है और इनका (अग्नि आदि देवताओं का देवत्व भी नाश होता है। अग्नि आदि दूसरे की सहायता ले तो ये असमर्थ जाने जाएंगे और उससे इनका देवत्व नष्ट होगा कारण कि देवता समर्थ होने चाहिये।'

**समाधान**-इस प्रकार पूर्व पक्ष प्राप्त होने पर उत्तर दिया जाता है कि 'प्राणवत्ता' वाक् आदि प्राण से अधिष्ठित है, क्यों ? यह अग्नि मृत्यु के पूर्व उस पार जाकर प्रकाशित होती है ? - बृ. 1 ।3 ।12 इत्यादि श्रुति है इसलिये, यह अर्थ है। प्रजापति की दो प्रकार की संतान है। बृ. 1 ।3 ।1 इस श्रुति में अग्नियें अधिष्ठाता है ऐसा कहा गया है। इस श्रुति में देवाः यह प्रमाण सामान्य प्रयोग होने से इन्द्रियों का अधिष्ठाता देवताओं तथा दूसरे देवताओं का निर्देश है। इन्होंने असुरों को पराजित कर स्वर्ग लोक में जाने की इच्छा की। इस प्रकरण में यज्ञ से ही स्वर्ग प्राप्त होता है यह सिद्ध हुआ। इसमें विदेह देश के प्रसिद्ध जनक है, बृ. 3 ।1 ।1। इस ब्राह्मण में क्या ऊपर जाने के साधन से यजमान स्वर्ग लोक में जाता है। ब्र. 3 ।1 ।6 यह प्रश्न होने पर याज्ञवल्क्य ने उत्तर दिया कि उद्गातारूप ऋत्विक द्वारा और प्राणरूप वायु द्वारा इस प्रमाण से उद्गाता के साधन से ही स्वर्ग में जाया जाता है यह सिद्ध हुआ।

इसमें वाणी आदि पृथक्-पृथक् उद्‌गाता की रुचित्व होने तथा उद्‌गान होने से वाणी ने गाया कि 'जो वाणी में भोग है वह देवों के लिये है। (बृ. 1/3/2) इस प्रकार श्रुति में वर्णन है। इसके पश्चात् (असुरों ने देखा कि देव अपने को उद्‌गाता

की सहायता से पराजित करेंगे। इसलिये इनको श्रम रूप पाप से इस वाणी रुप उद्गाता को विद्ध किया। उसके पश्चात् 'जो यह अनुचित बोलता है। (वह पाप है)' (बृ. 1/3/2) इस प्रकार निरुपण किया गया है। यह दोष भी देवों को प्राप्त हुआ, यह श्रुति से विरुद्ध है। देवों के पास वास्तव में पाप जाता नहीं है। (बृ. 1/2/20) यह श्रुति है। पीछे (अथ हेम मासन्यं प्राणमूचुः। (बृ. 1/3/7) प्राण ने असुरों का नाश किया उससे दूसरे देवताओं ने पाप के सम्बन्ध को दूर किया।

पश्चात् मृत्यु के उस पार गया हुआ अग्नि प्रकाशित होता है। (बृ. 1/3/12) ऐसा वर्णन है। इस कारण स्वकार्य करने की शक्ति से दीप्ति देवता ही अधिष्ठाता बनते हैं। इसलिये प्राण युक्त ही अग्नि आदि वाक् आदि का अधिष्ठान बनते हैं ऐसा सिद्ध हुआ।

## तस्य च नित्यत्वात्।।2।4।16।।

और इन अग्नि आदि का प्राण के साथ सम्बन्ध नित्य है उससे अग्नि आदि सर्वदा अधिष्ठान है। अग्नि आदि का प्राण के साथ सम्बन्ध हमेशा है उससे अग्नि आदि हमेशा प्रत्येक कल्प में अधिष्ठाता होते है। प्राण के साथ इनका सम्बन्ध नित्य है इस प्रकार सूत्र में आये 'च' इसका अर्थ है। 'श्रेष्ठश्च' 2।4।8 इस अधिकरण में प्राण का नित्यत्व सिद्ध हुआ है और इसके सम्बन्ध का नित्यत्व छान्दोग्य में हुआ है। प्राण की सहायता से ही अ, आ इत्यादि वर्ण योग्य रीति से बाहर निकलते हैं। लोक में स्वामी और भृत्यके न्याय से जीव में भोग फलेगा। करणत्व के अंश में अग्नि आदि तथा वाक् आदि का अधिष्ठातृत्व और भोक्तृत्व के अंश में जीव का अधिष्ठातृत्व सिद्ध होता है।

## तदिन्द्रियाणि तद्व्यपदेशाधिकरण

### तदिन्द्रियाणितद्व्यपदेशादन्यत्र श्रेष्ठात्।२/४/१७।

इन इन्द्रियों का भिन्न तत्व है कारण कि इनका प्राण शब्द से भिन्न इस तरह का इन्द्रिय शब्द से निर्देश है।

आसन्य प्राण के अतिरिक्त भेद है। यहाँ पर यह विचार होता है कि इन्द्रियों का सर्व व्यापार प्राण के अधीन है इस कारण इन्द्रियों का प्राण शब्द से निर्देश किया जाता है। उससे इन्द्रियाँ प्राण की वृत्ति रूप है अथवा पृथक् तत्त्व है। इस तरह संशय होता है इन्द्रियाँ अलग तत्त्व ही है यह सिद्धान्त है। ये इन्द्रियाँ पृथक् तत्त्व है क्यों ? इस इन्द्रिय शब्द के द्वारा श्रुति में निर्देश है इसलिये इसमें से प्राण उत्पन्न होता है। मन और सर्व इन्द्रियाँ मु. 2।1।3। प्राण और इन्द्रिय ये दो भिन्न शब्दों से जाने वाले पदार्थों का किसी समय एक शब्द से निर्देश किया जाता है तो भी ये भिन्न पदार्थ एक नहीं होते तो पीछे आसन्य-मुख्य-प्राण में भी प्राण अपान आदि भेद से प्राप्त होता है ? इस तरह शंका हो तो सूत्रकार कहते हैं कि 'अन्यत्र श्रेष्ठात्, श्रेष्ठ-आसन्य प्राण-के अतिरिक्त भेद है कारण कि प्राण अपान आदि आसन्य प्राण के शब्द यौगिक हैं।'

### भेदश्रुतेः ।२/४/१८।

इन्द्रियां और प्राण का भेद श्रुति में कहा गया है उससे इन्द्रिय और प्राण एक नहीं है। जहाँ भी इन्द्रियों के लिये प्राण शब्द का प्रयोग हुआ है वहाँ भी इनका इन्द्रियों और प्राण के भेद का श्रवण होता है। उत्क्रमण करने वाले जीव का अनुसरण करके प्राण उत्क्रमण करता है। जीव के पीछे उत्क्रमण करने वाले प्राण

का अनुसरण वाक् आदि सभी प्राण उत्क्रमण करते हैं।

## वैलक्षण्याच्च। २/४/१९।

इन्द्रियां और प्राण इन दोनों के मध्य विलक्षणता है। इस कारण ये दोनों एक नहीं है। 'वाक् आदि इन्द्रियाँ जब सो जाती है तब प्राण जागता है' इस प्रकार प्राण और इन्द्रियों की विलक्षणता है। स्वामी तथा सेवक की तरह, स्वामी प्राण और सेवक इन्द्रियों के बीच अनेक प्रकार का भेद रहता है।

## संज्ञामूर्ति क्लृप्ति स्वित्यधिकरण

## संज्ञामूर्तिक्लृप्तिस्तु त्रिवृत्कुर्वत उपदेशात्। २/४/२०।

परन्तु नाम और रूप की सृष्टि त्रिवृत तीन प्रकार वाली परमेश्वर में से होती है कारण कि समीप ही नाम और रूप की सृष्टि की प्रतिज्ञा है। आकाश आदि भूत और अन्नादि भौतिक पदार्थ की सृष्टि परमेश्वर में से ही होती है इस तरह निर्णय करके नाम और रूप की सृष्टि भी परमेश्वर में से है ऐसा निर्णय करने के लिये इस अधिकरण का आरम्भ है।

संशय होने का कारण बताते हुए भाष्यकार कहते हैं कि लोक में नाम और रूप करने का कुंभकार आदि जीवों में प्रसिद्ध है। इस अलौकिक स्थावर जंगम में भी मयूर आदि नाम तथा रूप हिरण्य गर्भ आदि जीव में से उत्पन्न होंगे।

**पूर्वपक्ष**- अग्नि आदि देव ही जो जीव रूप ही है वे इन्द्रियों में वाक् आदि रूप में प्रवेश करते हैं उससे जीव के साहचर्य के कारण नाम और रूप के प्राण जीव ही कर्ता होंगे। **समाधान**- इस शंका का निराकरण सूत्र में आये 'तु' शब्द करता

है। संज्ञा और मूर्ति की क्लृप्ति अर्थात् नाम और रूप का निर्माण 'त्रिवृत्कुर्वतः' जो त्रिवृत करता है उसमें से होता है। उन देवताओं ने विचार किया कि मैं इस जीव आत्मा के साथ इन तीन देवताओं में प्रवेश करके नाम और रूप का निर्माण करूँ। छा. 6।3।2 इस प्रकार श्रुति कहती है। इसमें से प्रत्येक देवता ने त्रिवृत तीन प्रकार वाली सृष्टि की है छा. 9।3।3 इस तरह त्रिवृत्त करने वाले परमेश्वर है। यही परमेश्वर नाम और रूप को भी करने वाला है क्यों? उपदेश है इसलिये, 'उप' अर्थात् ये पास में एक वाक्य में नाम और रूप ये दो उत्पन्न करने की प्रतिज्ञा है उससे और फिर जीव को तो त्रिवृत् करण होने के पीछे शरीर का सम्बन्ध हो तब कर्तृत्व प्राप्त होता है उससे नाम तथा रूप इस जगत का भगवान् ही कर्ता है यह सिद्ध हुआ।

## मांसादिभौममित्यधिकरण

## मांसादिभौमं यथा शब्दमितरयोश्च। २/४/२१।

मांस आदि अन्न में से उत्पन्न होता है। श्रुति में इस तरह कहा गया है उस प्रकार दूसरे दो मन और प्राण की उत्पत्ति भी अन्न से श्रुति में कही है इस तरह भौतिकत्व है। पूर्व पक्ष-अब यह विचार किया जाता है कि खाया अन्न तीन तरह का होता है। उसका जो सब से बढ़कर स्थूल धातु अंश है वह पुरीष-विष्ठा होता है जो मध्यम धातु है उससे मांस होता है और जो सबसे सूक्ष्म है उससे मन होता है। पीया गया पानी तीन तरह का होता है उसका सब से स्थूल धातु है उससे मूत्र बनता है। जो मध्यम है उससे रक्त बनता है और जो सबसे सूक्ष्म उससे प्राण बनता है प्राप्त तेज तीन प्रकार का होता है जो सबसे स्थूल धातु है उससे हड्डियाँ बनती है

जो मध्यम है उससे मज्जा बनती है सबसे सूक्ष्म है उससे वाणी बनती है। हे भाई ! मन वास्तव में अन्नमय है प्राण जलमय है। वाक् तेजमय है छा. I 6 I5 I1 I4

**संशय** - इसमें संशय होता है कि वाक्, प्राण और मन ये भौतिक-तेज, जल तथा पृथ्वी ये तीन भूतों में से उत्पन्न हुए है या स्वतन्त्र है। इससे प्राण उत्पन्न होता है। मन और सर्व इन्द्रियाँ 'मु. 2 I1 I3 इस श्रुति का विरोध होने से संशय उत्पंन्न होता है। त्रिवृत्करण के प्रसंग से पैदा हुई आशंका को सूत्रकार इस अधिकरण में दूर करते हैं। सूत्रकार पूर्व पक्ष को कहते हैं। मांसादि- पुरीष मांस आदि भौम है, तेज, जल और अन्न पृथ्वी में से बना है क्यों ? जो प्रमाण श्रुति में शब्द है वे ही प्रमाण है। अन्न जब खाया जाता है छा. 6 I5 I1 इत्यादि श्रुति से यह बात निःसंदिग्ध प्रकार से प्रतिपादित होती है उस कारण जो इस प्रकार से हो तो उससे क्या ? सूत्रकार कहते हैं इतर योश्च मन और प्राण ये दो भी भौतिक है। वाणी में तेजोमयत्व समान है इस कारण इसके सम्बन्ध में संदेह नहीं होता है। दूसरे अर्थात् मन और प्राणं भी भौतिकत्व श्रुति के शब्द की तरह प्रमाणित है ? उद्गम श्रुति तो स्तुति रूप होने से अनुवाद करने वाली होगी कारण कि तीन प्रकार के विधान करने वाली श्रुतिका छा. 6 I5 I I4 बाध आता है उससे मन आदि भौतिक ही है। इस प्रकार पूर्व पक्ष प्राप्त होने से सिद्धान्त कहेंगे कि :-

**वैशेष्याचुतद्वादस्तद्वादः I2 I4 I22 I**

मन आदि अन्न आदि से भली भाँति कार्य कर सकते हैं ऐसी विशिष्टता होने से मन आदि अन्नमय आदि है। ऐसा कहा गया है।

मन आदि से विशिष्ट होता है अर्थात् मन आदि भली-भाँति से कार्य करने को

समर्थ बनाता है कारण कि इस प्रकार लोक में देखा गया है और श्रुति में भी कहा गया है। इसलिए वैशेष्य के कारण से ही मन आदि को अन्नमय आदि कहा जाता है। वैशेष्य के लिये यह अन्न मयत्व आदि गौणवाद है। यह किस तरह मालुम पड़ता है ? इसका उत्तर दिया जाता है। 'पीछे मुख्य प्राण ने अपने लिये खाने योग्य अन्न का गान किया।' बृ. 1 ।3 ।17 । इस श्रुति वाक्य में सर्व अन्न के भक्षण करने वाले प्राण का ही निर्देश है। इस मुख्य प्राण में अन्न का परिणाम रूप कार्य किस भाँति हो सके ? वाक् आदि इन्द्रियों ने प्राण के लिये अन्न ने मुखादि में प्रवेश किया है कारण कि जगत की उत्पत्ति में प्रथम प्राण और मन का भौतिक पदार्थों से भिन्न प्रकार का निर्देश है। उससे मन आदि भौतिक-पृथ्वी आदि भूतों का कार्य नहीं है परन्तु भिन्न तत्त्व है ऐसा सिद्ध हुआ। 'त द्वादः' इस शब्द की सूत्र में जो पुनरुक्ति हुई है वह अध्याय की समाप्ति को सूचित करती है।

**। द्वितीय अध्याय का चतुर्थ पाद सम्पूर्ण।**

●●●

## अथ शिक्षा श्लोका

यदा बर्हिमुखा यूयं भविष्यथ कथंचन।
तदा काल प्रवाहस्था देहचित्तादयोऽप्युत।।१।।
सर्वथा भक्षयिष्यन्ति युष्मानिति मतिर्मम।
न लौकिकः प्रभु कृष्णोमनुते नैव लौकिकम्।।२।।
भाव स्तत्राप्यस्मदीयः सर्वस्व-श्चैहिकश्च सः।
परलोकश्च तेनायं सर्वभावेन सर्वथा।।३।।
सेव्य स एव गोपीशो विधास्यत्य खिलं हि नः।

।।शिक्षा श्लोक समाप्त।।

तदैव भगवता प्रार्दुभूयाऽयं सार्धश्लोक उक्त :।
मयिचेदस्ति विश्वासः श्रीगोपीजन वल्लभे।।१।।
तदा कृतार्था यूयं हि शोचनीयं न कर्हिचित्।।१।।
मुक्तिर्हित्वान्यथा रुपं स्वरूपेण व्यवस्थितिः रिति।

## नंद कुमाराष्टक

शोभितमुख धूलं यमुना कूलं निपट-अतुलं सुखदतरं

मुखमण्डितरेणुं चारितधेनुं वादितवेणुं मधुरसुरम्।

वल्लभअतिविमलं शुभपद कमलं नरवरुचि विमलं तिमिर हरम्

भजनन्दकुमारं सर्वसुखसारं तत्वविचारं ब्रह्मपरम्।।3।।

**अर्थ** : सुशोभित सुखों के मूल रूप, यमुना तट स्थित, अनुपमेय स्वभाव वाले, सुख प्रदान करने वालों में श्रेष्ठ जिनके मुखारबिन्द पर गोधूलि विराजमान है, गौओं को चराने वाले, नरवों की निर्मल कान्ति वाले, अन्धकार को नष्ट करने वाले सभी सुखों के सार रूप, तत्व द्वारा विचारित, परब्रह्मनन्दकुमार श्रीकृष्ण चन्द्र की भक्ति करो।

शिरमुकुटसुदेशं कुंचितकेशं नटवरवेषं कामवरं,

मायाकृतमनुजं हलधरअनुजं प्रतिहतदनुजं भारहरम्।

वल्लभव्रजपालं सुभगसुचालं हितअनुकालं भाववरं,

भजनन्दकुमारं सर्वसुखसारं तत्वविचारं ब्रह्मपरम्।।4।।

**अर्थ** : श्रीमस्तक पर जिनके मुकुट सुशोभित है, कुंचित केश वाले नटवर वेष को धारण करने वाले, कोटिकन्दर्य लावण्य, निज माया शक्ति द्वारा मनुष्य की आकृति दर्शाने वाले, श्री बलराम के छोटे भाई, दानवों के संहारक पृथ्वी के भार को उतारने वाले, नन्दरायजी जिन्हें प्रिय हैं, सुभग सुन्दर गति वाले, हर समय हित करने वाले, भाविकों में श्रेष्ठ सभी सुखों के साररूप, तत्व द्वारा विचारित परब्रह्म नन्दकुमार श्रीकृष्णचन्द्र की भक्ति करो।

'शेष तृतीय अध्याय पर'